एक शेष रहने पर ध्वज, दो शेष रहने पर धूम्र, तीन शेष रहने पर सिंह, चार शेष रहने पर श्वान, पाँच शेष रहने पर गौ, छः शेष रहने पर खर, सात शेष रहने पर गज तथा आठ शेष रहने पर वायस (कौवा) होता है। इन ध्वज आदि आयों का पूर्व आदि आठ दिशाओं में स्थान है ।।१२७।।

अपने-अपने स्थान पर ध्वज, गज, सिंह तथा वृष श्रेष्ठ कहे गये हैं। ध्वज को प्रत्येक स्थान पर दिया जा सकता है किन्तु वृष को अपना स्थान छोड़ कर अन्य स्थान पर नहीं किया जा सकता ।।१२८।।

वृष, सिंह तथा गज का प्रयोग खेट, कर्वट तथा कोट[1] में करना चाहिये। गज का प्रयोग बावड़ी, कुआँ तथा तालाब के निर्माण में करना चाहिये ।।१२९।।

आसन के निर्माण में सिंह का प्रयोग, शयन में गज का प्रयोग, भोजन के बरतनों में वृषभ का प्रयोग तथा छत्रादि के निर्माण में ध्वज का प्रयोग करना चाहिये ।।१३०।।

सभी अग्निगृहों में तथा अग्नि के माध्यम से आजीविका चलाने वालों[2] के गृह में धूम आय का प्रयोग करना चाहिये। म्लेच्छ आदि जाति वालों के घर में श्वान का प्रयोग करना चाहिये ।।१३१।।

वेश्या के गृह में खर का प्रयोग तथा अन्य गृहों में वायस का प्रयोग शुभ होता है। प्रासाद, पुर एवं गृहों में वृष, सिंह तथा गज का प्रयोग करना चाहिये ।।१३२।।

गज शाला के निर्माण में गज या ध्वज आय शुभ होता है। अश्व-शाला के निर्माण में ध्वज, खर या वृषभ शुभ होते हैं ।।१३३।।

---

१. खेट, कर्वट तथा कोट मनुष्य की बस्तियाँ है। ये ग्राम से अधिक बड़े होते हैं किन्तु नगर की अपेक्षा छोटे होते हैं।

२. लुहार, सुनार, शस्त्र बनाने वाले आदि 'वह्न्युपजीवी' कहे गये हैं।

ऊँट की शाला का निर्माण गज, वृष या ध्वज आय में करना चाहिये। पशु-शाला में वृष तथा ध्वज शुभ होते हैं ।।१३४।।

शय्या-निर्माण के वृषभ आय, पीठ-निर्माण में सिंह आय, छत्र-वस्त्रादि के निर्माण में वृष या ध्वज आय शुभ कहे गये हैं ।।१३५।।

सिंह या ध्वज आय में खड़ाऊँ या जूते का निर्माण करना चाहिये। कहे या न कहे गये मन्दिरों ( भवनों ) के निर्माण में ध्वज-आय शुभ होते हैं ।।१३६।।

च्यवन के अनुसार—

रसोई में संग्रह, कक्ष में एवं अग्नि द्वारा अपनी आजीविका चलाने वाले के गृह में धूम का प्रयोग करना चाहिये। श्वान का प्रयोग यवन तथा अन्त्यज (शूद्र) के गृह-निर्माण में करना चाहिये। खर का प्रयोग वेश्या-गृह में ध्वज का प्रयोग क्षत्रिय एवं वैश्य के गृह में तथा प्रासाद, पुर एवं मन्दिर के निर्माण में वृष, सिंह एवं गज का प्रयोग करना चाहिये ।।१३७-१३८।।

सभी अपनी ओर मुख किये हों।

ब्राह्मणों के गृह ध्वज आय में पश्चिमाभिमुख होना चाहिये। राजाओं के आवास सिंह में उत्तर दिशा में मुख वाले होने चाहिये। गज आय में शूद्रों के आवास दक्षिण-मुख तथा वृष में वैश्यों के आवास पूर्व-मुख होने चाहिये ।।१३९।।

वस्त्रों में, धर्मशाला में, कुम्भ में, स्तम्भ में तथा ध्वज में ध्वज आय का प्रयोग करना चाहिये। भूगृह एवं तृणादि से बने साधारण गृहों में गो तथा गज का प्रयोग करना चाहिये ।।१४०।।

यन्त्र, शस्त्र, रथ, सिंह तथा भण्डार-गृह में गज शुभ होता है। धान्य गृह, जल-स्थान, गोशाला, अश्वशाला तथा गज शाला में वृषभ शुभ होता है ।।१४१।।

सङ्गीत कक्ष तथा विवाह की वेदी में गज, सिंह तथा वृष शुभ होते

हैं। गृह के आरम्भ में ध्वज आदि का फल इस प्रकार क्रमानुसार कहा गया है—कीर्ति, शोक, जय, वैर, धन, निर्धनता, सुख तथा रोग। जहाँ गृह की लम्बाई ३२ हाथ से अधिक हो वहाँ बुद्धिमान् व्यक्ति को गुण, आय-व्यय आदि की चिन्ता नहीं करनी चाहिये। तृण के गृह में भी आय-व्यय एवं भूमि-शुद्धि का विचार नहीं करना चाहिये। पुराने गृह में शिलान्यास आदि नहीं करना चाहिये ।।१४२-१४४।।

।। अथ गृहनक्षत्रादिज्ञानम् ।।

लम्बाई से चौड़ाई में गुणा करने पर जो अंक प्राप्त होता है, उसे गृह की गणना करने वाले को सदा मूल-राशि जानना चाहिये ।१४५।।

उस मूल-संख्या में विद्वानों को आठ से गुणा करना चाहिये। गुणन-फल में सत्ताइस से भाग देने पर जो शेष बचता है वह गृहभ (गृह का नक्षत्र) होता है ।।१४६।।

उस अङ्क में आठ से भाग देने पर जो अङ्क प्राप्त होता है उसे गृह के प्रसङ्ग में 'व्यय' कहा जाता है। वह व्यय तीन प्रकार का कहा गया है—पैशाच, राक्षस तथा यक्ष ।।१४७।।

जब आय-व्यय समान हो तो पैशाच, व्यय आय से अधिक हो तो राक्षस तथा आय से व्यय कम हो तो यक्ष कहा गया है ।।१४८।।

मूल राशि में व्यय तथा गृहकर्ता के नामाक्षर जोड़ कर तीन से भाग देना चाहिये ।।१४९।।

इन्द्र, यम तथा राजा ये तीन अंशक होते हैं। गृहस्वामी के नक्षत्र से गृह के नक्षत्र तक गणना कर उसमें नौ से भाग दे। जो शेष बचे उससे तारा का ज्ञान करना चाहिये। तीन, पाँच या सात बचे तो शुभ नहीं होता है। पुनः राक्षस, देवता, मनुष्य, गण, योनि आदि कहे गये हैं ।।१५०-१५१।।

उपर्युक्त विषयों का वर्णन ज्योतिष शास्त्र में प्राप्त होता है अतः

उनका वर्णन यहाँ नहीं किया गया है । जहाँ गृह के नक्षत्र हों वहीं राशिद्वय भी अनुगमन करती हैं ।।१५३।।

वास्तुशास्त्र के अनुसार यह निर्णय है—

मेष में अश्विनी, भरणी, कृत्तिका, सिंह में मघा, पूर्वा और उत्तरा फाल्गुनी, धनु में मूल, पूर्वाषाढ़ तथा उत्तराषाढ़ कही गयी हैं । शेष में नव-राशियाँ होती हैं ।।१५३।।

## ।। अथ तिथिज्ञानम् ।।

क्षेत्रफल को चौदह से गुणा कर तीस से भाग देना चाहिये । जो शेष बचे उसमें प्रतिपदादि तिथियाँ होती हैं । इसमें अमावस्या और रिक्ता तिथि (४,९,१४) को त्याग देना चाहिये ।।१५४।।

क्षेत्रफल को चार से गुणा कर बत्तीस से भाग देना चाहिये । जो शेष बचे उसे क्रमानुसार गृह का नाम ध्रुवादि जानना चाहिये ।।१५५।।

ऐसा कुछ का मत है । दूसरों के मतानुसार-चौड़ाई एवं लम्बाई को मिलाकर उसमें तीन, दो, एक और आधा जोड़ना चाहिये । १६ से भाग देने पर जो शेष बचे उसे गृह का नाम ध्रुवादि जानना चाहिये ।।१५६।।

वस्तुतः ध्रुव आदि गृहों का ज्ञान बरामदे के द्वारा होता है । इनका स्पष्ट वर्णन प्रस्तार क अवसर हम करेंगे । व्यवहारोच्चय में कहा गया है—

गृह की भूमि के क्षेत्रफल को आठ, दो, नौ तथा आठ से गुणा करना चाहिये एवं बारह, आठ, आठ तथा सत्ताइस से भाग देना चाहिये । इससे आय, व्यय बन्ध तथा नक्षत्र आदि का ज्ञान हो जाता है ।।१५७।।

कृत्तिका आदि तीन-तीन नक्षत्रों में गृह-निर्माण करने पर विनाश, पुत्र-प्राप्ति, धन का शोक, शत्रु का भय, राजभय, मृत्यु, सुख एवं प्रवास—नौ फल कहे गये हैं ।

गृह-निर्माण में दोष नहीं होता। इसमें दोष यदि होता भी है तो बहुत कम, गुण ही अधिक होता है। इसमें आय एवं व्यय को ध्यान से देखना चाहिये तथा विपरीत नक्षत्रों का त्याग करना चाहिये ।।१५८।।

यहां यह निर्णय किया गया, चौड़ाई एवं लम्बाई का गुणा करने पर क्षेत्र (क्षेत्रफल) ज्ञात होता है। वह आयत या सम होता है। चौकोर या वर्गाकार भूमि समान रेखा तथा कोण वाली होती है। रेखाओं के विषम होने पर असमान कर्ण से गुणा कर तथा दो से भाग देने पर क्षेत्रफल प्राप्त होता है। जहां हाथ से सम्भव न हो तो वहाँ अंगुलि से माप लेकर फल का ज्ञान करना चाहिये। जैसा कि वास्तु-शास्त्र में कहा गया है—

जहाँ क्षेत्र दण्ड से नापा गया हो, वहाँ आय हस्तमाप से होता है। क्षेत्र लाभ होने पर उसी प्रकार ग्रहण करना चाहिये। वह यहाँ अङ्गुल मान से होना चाहिये ।।१५९।।

गृह-निर्माण में मापन कार्य गृहस्वामी के हाथ से होना चाहिये। देवागार में काम करने वाले (स्थपति, प्रमुख मिस्त्री आदि) के हाथ से मापन होना चाहिये ।।१६०।।

जहाँ हाथ से गिन कर क्षेत्रफल निकालने पर शुद्ध व्यय अंशकादि नहीं प्राप्त होते है वहाँ अङ्गुलि का मान भी जोड़ कर या संशोधन कर क्षेत्रफल प्राप्त करना चाहिये। जैसा कि भीमपराक्रम ने कहा है—यदि परमानन्द गुण हो तो अङ्गुलि के मान को लेकर या छोड़ कर गणना द्वारा इष्ट-फल की प्र्प्ति के लिये क्षेत्रफल निकाले। अगुण आय-व्ययादि से शून्य को कहते हैं। जहां जैसा क्षेत्रफल इष्ट हो वहाँ जो अन्तर दिखाई पड़ रहा हो उससे लम्बाई एवं चौड़ाई में आठ का गुणा कर क्षेत्रफल कहा गया है। दूसरी राशि इत्यादि की कल्पना करनी चाहिये। सारसमुच्चय में कहा गया है—

क्षेत्र फल में ९, ९, ६, ८, ३, ८, ८, ४, ८ से क्रमशः गुणा करे तथा उस गुणनफल में ८, ७, ९, १२, ८, २७, १५, २७, १२० से क्रमानुसार भाग

दे। जो शेष बचे उससे क्रमशः आय, वार, अंशक, धन, ऋण, तारा, तिथि, योग एवं आयु का ज्ञान तान्त्रिक लोग करते हैं ।।१६२-१६३।।

वसिष्ठ एवं नारद के मतानुसार—

लम्बाई तथा चौड़ाई के गुणनफल को पद कहते हैं। उससे धन, अधन, नक्षत्र, वार, अंश आदि का ज्ञान होता है ।।१६४।।

यदि दो स्वभाव की राशियाँ (मिथुन, कन्या, धनु, मीन) आयें तो गृह-निर्माण में भय होता है। गृह निर्माण में सदा उसको नवांश के कारण जानना चाहिये ।।१६५।।

गृह के क्षेत्रफल में ८, ३, ९, ८, ९, ६ से गुणा करना चाहिये। इनसे प्राप्त गुणनफल में क्रमानुसार १२, ८, ८, २७, ७, ९ से भाग देने पर जो शेष बचे, वहीं अंशक होता है ।।१६६।।

ये सम्पूर्ण होने पर शुभ तथा असम्पूर्ण होने पर अनिष्टकारी कहे गये हैं। धन अधिक होने पर गृह अपने स्वामी को वृद्धि तथा ऋण अधिक होने पर निर्धनता प्रदान करता है ।।१६७।।

आय की संख्या विषम हो तो शुभ तथा सम हो तो दुःख एवं शोक प्रदान करने वाली होती है। गृह तथा गृहस्वामी का एक ही नक्षत्र हो तो गृहस्वामी की मृत्यु होती है ।। ६८।।

विपत्तारा विपत्ति प्रदान करने वाली कही गई है। प्रत्यरी प्रतिकूल फल प्रदान करने वाली तथा निधना तारा सदैव मृत्यु प्रदान करने वाली कही गई है ।।१६९।।

इन ताराओं का परित्याग करना चाहिये क्योंकि इनमें गृह-निर्माण अशुभ फल प्रदान करता है। अज्ञान या मोहवश गृह-निर्माण करने वाला दुःखी एवं रोगी होता है ।।१७०।।

जिस प्रकार विवाह के प्रसङ्ग में वर तथा कन्या के राशिकूट आदि का विचार किया जाता है, उसी प्रकार गृह-निर्माण में गृहस्वामी के राशि-

कूट आदि का विचार करना चाहिये । चौबीसवें में निर्धनता त्रिकोण में सन्तान-हीनता, षडष्टक योग में मृत्यु, तथा व्यय में होने पर सामान्य कहा गया है । दूसरे राशिकूटों में गृह-निर्माण शुभ होता है । यह सब गृहकर्ता की राशि से होता है ।।१७१-१७२।।

सूर्य, भौम तथा शनि के दिन गृह-निर्माण से अग्नि का भय होता है । शेष ग्रहों के वारांश गृह-कर्ता को इष्ट की सिद्धि प्रदान करते हैं ।।१७३।।

इसी से जहाँ गृह एवं गृहस्वामी का नाडी-वेध हो वहाँ पुनः सभी कुछ की परीक्षा करके ज्योतिषी को फल बताना चाहिये ।।१७४।।

राशि तथा कूट प्रशस्त हों, ऐसा महादेव ने रत्नमालाटीका में कहा है । जैसा कि चिन्तामणि में कहा गया है—

सेवक एवं स्वामी, गृह तथा गृहस्वामी एवं परस्पर मित्रों की एक नाडी शुभ होती है ।।१७५।।

स्मृति में भी कहा गया है--

एक नक्षत्र में उत्पन्न मनुष्यों में तो उत्तम मैत्री होती है किन्तु एक नक्षत्र में उत्पन्न स्त्री-पुरुष में वैवाहिक सम्बन्ध होने पर स्त्री के कारण वैमनस्य होता है ।।१७६।।

अब उत्तमोत्तम, उत्तम-मध्यम, मध्यम, मध्यमाधम तथा अधम भेद से राजा आदि के पांच प्रकार के गृह तथा उनके निश्चित परिमाण का वर्णन किया जाता है । जैसा कि काश्यप ने कहा है—

राजा का प्रधान-निवास १०८ हाथ चौड़ा बनाना चाहिये । अन्य ८-८ हाथ कम करके बनाये जाने चाहिये ।।१७७।।

चौड़ाई में चतुर्थांश जोड़ कर गृह की लम्बाई रखे । इस प्रकार राजा के पृथक्-पृथक् पांच गृह बनाने चाहिये ।।१७८।।

इसका अर्थ है उत्तमोत्तम राजगृह के निर्माण में १०८ हाथ विस्तार तथा चतुर्थांश समेत १३० हाथ लम्बाई रखना चाहिये। क्रमानुसार आठ-आठ हाथ कम विस्तार एवं लम्बाई दस हाथ कम होना चाहिये। ऐसा चतुर्थांश होने के कारण सिद्ध होता है। जैसे द्वितीय गृह की १०० हाथ चौड़ाई तथा १२५ हाथ लम्बाई होगी। इसी प्रकार अन्य राज-गृहों को भी बनवाना चाहिये। यहाँ सभी जगह आय-व्यय की गणना उचित नहीं है। मुनि के वचन में भी आय-व्यय का निर्णय अनुचित कहा गया है।

बृहत्संहिता में भी कहा गया है--

राजा के उत्तम गृह में १०८ हाथ विस्तार होना चाहिये। अन्य चार गृहों में आठ-आठ हाथ कम करके विस्तार तथा विस्तार से लम्बाई चतुर्थांश अधिक होनी चाहिये ।।१७९।।

सेनापति के पाँच प्रकार के गृहों में प्रथम गृह का विस्तार ६४ हाथ होना चाहिये। अन्य चार प्रकार के गृहों का विस्तार ६-६ हाथ कम रखना चाहिये और चौड़ाई से लम्बाई षष्ठांश अधिक रखना चाहिये ।।१८०।।

मन्त्री के भी पाँच प्रकार के गृह कहे गये हैं। प्रथम गृह का विस्तार ६० हाथ का कहा गया है। शेष चार गृह चार-चार हाथ कम करके बनाना चाहिये। इनकी लम्बाई अष्टांश अधिक होनी चाहिये। मन्त्री के गृह की आधी लम्बाई तथा चौड़ाई में राजमहिषी का गृह होना चाहिये ।।१८१।।

इसी प्रकार युवराज के भी पाँच प्रकार के गृह कहे गये हैं। इनमें प्रथम गृह का विस्तार ८० हाथ का हो, शेष गृह ६-६ हाथ कम करके बनाना चाहिये। लम्बाई को चौड़ाई से तीन अंश अधिक होना चाहिये। युवराज के गृह के आधे विस्तार एवं लम्बाई से युक्त युवराज के छोटे भाइयों का गृह होना चाहिये ।।१८२।।

अनुज का अर्थ है छोटे भाई।

राजा एवं सचिव के गृहों के अन्तर तुल्य लम्बाई एवं चौड़ाई से

सामन्त तथा प्रधान राज पुरुषों का गृह बनाना चाहिये। तथा राजा एवं युवराज के गृह के अन्तर के बराबर कञ्चुकी, वेश्या तथा कलाविदों का घर बनाना चाहिये ।।१८३।।

सामन्त का अर्थ माण्डलिक होता है। राजा एवं सचिव के सम्बद्ध पाँच प्रकार के गृहों के प्रत्येक विस्तार तथा दैर्घ्य का आपस में जो पदान्तर है उस संख्या से सामन्तादियों के गृह की लम्बाई तथा चौड़ाई रखनी चाहिये।

सभी अध्यक्षों एवं अधिकारियों के गृह राजा के कोश तथा आमोदगृह के बराबर बनाना चाहिये। कर्मशाला के अध्यक्ष के दूतों के गृह, युवराज एवं मन्त्री के गृह की लम्बाई-चौड़ाई के अन्तर के बराबर लम्बाई-चौड़ाई लेकर बनाना चाहिये ।।१८४।।

अध्यक्ष का अर्थ गज, अश्व आदि शालाओं के अध्यक्ष तथा कर्मान्ताध्यक्ष का अर्थ कर्मशाला में नियुक्त शालाध्यक्ष किया गया है।

ज्योतिषी, पुरोहित तथा वैद्य के गृह के निर्माण में प्रथम गृह की चौड़ाई ४० हाथ होना चाहिये। शेष चारों गृह चार-चार हाथ कम तथा लम्बाई चौड़ाई से ६ भाग अधिक होना चाहिये ।।१८५।।

गृह का जो विस्तार हो वही उसकी ऊँचाई होनी चाहिये, यह शुभ होता है। एक शाला वाले गृह में लम्बाई चौड़ाई की दुगुनी होनी चाहिये ।।१८६।।

कश्यप ने भी यही कहा है। चार शाला वाले गृह-भेद का निरूपण कर वराह ने सामान्य रूप से यह कहा—

ब्राह्मण आदि चारों वर्णों के गृहों का विस्तार ३२ हाथ तथा उसमें चार-चार हाथ कम करके १६ हाथ तक बनाना चाहिये। इससे कम चौड़ाई का गृह छोटी जातियों का होना चाहिये ।।१८७।।

ब्राह्मणों के गृह की लम्बाई चौड़ाई से दश भाग अधिक, क्षत्रियों की

आठ भाग अधिक, वैश्यों की छः भाग अधिक और शूद्रों की चार भाग अधिक होनी चाहिये ।। ८८।।

यहाँ ब्राह्मण के पाँच गृह ३२ से १६ हाथ तक, क्षत्रिय के चार गृह २८ से १६ हाथ तक, वैश्य के तीन गृह २४ से लेकर १६ हाथ तक तथा शूद्र का एक गृह २० से १६ हाथ तक होना चाहिये—ऐसा कहा गया है। ब्राह्मण के गृह की लम्बाई चौड़ाई से दश भाग अधिक हो, क्षत्रिय की आठ भाग अधिक हो, वैश्य की छः भाग अधिक हो तथा शूद्र की चतुर्थांश अधिक हो, ऐसा उत्पल ने कहा है। उसी मत के अनुकूल ब्राह्मशम्भु ने कहा है—

ब्राह्मण का गृह ३२ हाथ विस्तृत होना चाहिये। क्षत्रिय आदि का गृह चार हाथ कम होना चाहिये ।।१८९।।

चौड़ाई से लम्बाई ८, ७ तथा ६ अंश अधिक हो। शुद्ध आय-व्यय की प्राप्ति के लिये विषम अंश को बढ़ा कर सम कर लेना चाहिये ।१९०।।

यह अर्थ है—जो यह कहा गया है कि आय-व्यय की शुद्धि नहीं प्राप्त होती, वहाँ किसी स्थान पर लम्बाई एवं चौड़ाई में विषम भाग होता है। उस विषम अंश को इस प्रकार बढ़ाना चाहिये जिससे आय-व्यय की शुद्धि प्राप्त हो। वराह ने इस प्रकार कहा है—

राजा एवं सेनापति के अन्तर के मान से कोश और आमोद गृह बनवाना चाहिये। सेनापति तथा चारों वर्णों के गृह के अन्तर के तुल्य राज-पुरुषों का गृह बनवाना चाहिये ।।१९१।।

यहाँ राजपुरुष दो प्रकार के कहे गये हैं—श्रेष्ठ तथा साधारण। श्रेष्ठ राज-पुरुषों की चर्चा पहले ही 'नृपसचिवान्तरतुल्यम्' पद से की जा चुकी है। दूसरे राजपुरुषों का यह विवरण है, उनमें भी यह भेद है। सेनापति के पाँच प्रकार के गृहों से ब्राह्मणों के पाँच प्रकार के गृहों का अन्तर लेकर ब्राह्मण राजपुरुषों के पाँच प्रकार के गृह का निर्माण करता चाहिये। क्षत्रिय आदि राजपुरुषों का गृह पूर्वोक्त क्रम के अनुसार एक अंश कम होना चाहिये। उसी प्रकार सेनापति के चार के अन्तर मान से चार क्षत्रिय राज-

पुरुष का तीन गृहों के अन्तर-मान से वैश्य राज पुरुष के तोन गृह, दो गृह के अन्तर-मान से शूद्र के चार से दो गृह बनवाना चाहिये, ऐसी व्याख्या उत्पल ने की है।

पारसव आदि जातियों को माता और पिता के वर्णजनित पूर्वोक्त मान के योगार्थ के समान चौड़ाई एवं लम्बाई लेकर गृह बनाना चाहिये। कहें गये मान से कम या अधिक मान वाला गृह सभी को अशुभ प्रदान करता है ।।१६२।।

इसका अर्थ है—ब्राह्मण द्वारा शूद्र से उत्पन्न लोग पारसव कहे गयें हैं। आदि शब्द से अन्य अनुलोम तथा प्रतिलोम सम्बन्धों से उत्पन्न वर्णसङ्कर जातियों का ग्रहण करना चाहिये। उनके माता एवं पिता की जाति के अनुसार जो गृह का मान प्राप्त होता है, उसे जोड़ कर उचित मान अथवा अर्धमान से गृह-निर्माण कराना चाहिये। ऐसे गृह शुभ होते हैं। पारसवादि का विवेचन आचारसौख्य में देखा जा सकता है।

पशु तथा सन्यासी के गृह, धान्य, आयुध, अग्नि तथा आमोद-गृह को प्रमाण-रहित बनवाना चाहिये, किन्तु शास्त्रकार सौ हाथ से अधिक ऊँचे गृह को ठीक नहीं मानते हैं ।।१६३।।

गर्ग के अनुसार—

बुद्धिमान् व्यक्ति को सौ हाथ ऊँचा चार कमरे का गृह बनवाना चाहिये। एक कमरे का गृह इच्छानुसार बनवाना चाहिये। वह शुभ कहा गया है ।।१६४।।

यहाँ कश्यप द्वारा पहले कहे गये वचन के अनुसार चौड़ाई के समान ऊँचाई हो ऐसा पहले कहा गया है। इस प्रकार सबसे अधिक ऊँचाई १०८ हाथ होती है। अब गर्ग के वचनानुसार १०० हाथ से अधिक ऊँचाई निषिद्ध है। इस प्रकार पूर्व-कथन तथा पर-कथन में विरोध होने पर उत्पल ने समाधान किया कि यह नियम दो, तीन तथा चार कमरों के गृहां में लागू होगा। एक शाल गृह में नियम न होने से चौड़ाई के बराबर ऊँचाई होगी।

एक कमरे वाले गृह का विस्तार गृह-स्वामी को अपनी इच्छानुसार करना चाहिये ।।१६५।।

ऐसा शक्र का कथन है। वहीं एक-शाल गृह के प्रसङ्ग में वराह ने स्वयं ही कहा है—

एक-शाल गृहों में भी चौड़ाई की दुगुनी लम्बाई होती है ।।१६६।।

यहाँ पुनः—लम्बाई चौड़ाई से चतुर्थांश अधिक हो—इस नियम को देखना चाहिये। और क्या, ब्राह्मण आदि को एक कमरे का घर नहीं बनवाना चाहिये, ऐसा वराह ने स्वयं ही कहा है। इसी प्रकार वृद्ध गर्ग का भी मत है—

सभी विद्वानों ने एक शाला वाले गृह को आजीविका न देने वाला कहा है। एक शाल-गृह के स्थान पर तृणमयी (घास-फूस से बना गृह) शाला बना लेनी चाहिये ।।१६७।।

दूसरे, कम मापन करने से १०८ हाथ अधिक है, हाथ से मापने पर १०० हाथ ही कहा गया है, इस प्रकार अर्थ किया जाता है। तथापि कथनानुसार गणना नियमानुकूल नहीं है। जैसा कि राजमातर्ण्ड ने कहा है—

गृह का निर्माण गृहस्वामी के अथवा उसकी बड़ी पत्नी के हाथों के नाप से करना चाहिये। प्राचीन विद्वानों का यह मत है कि गृह-मापन कार्य मनुष्य के पैर तथा हाथ की गिनती से किया जाना चाहिये ।।१६८।।

वास्तुशास्त्र में भी कहा है—

गृह का प्रमाण गृहस्वामी के हस्तप्रमाण से हस्तमान में कहा जाना चाहिये। देवागार में केवल स्थपति के हाथ का प्रमाण माना जाता है ।।१६९।।

अन्य विद्वानों के अनुसार—गृह की ऊँचाई चौड़ाई के बराबर हो—यह नियम इस नियम का विरोध करता है कि ऊँचाई हाथ से अधिक न हो। वस्तुतः गर्ग के वाक्य में सौ से अधिक का निषेध नहीं है। वहाँ १०८ संख्या

१०० का ही प्रतीक है। कश्यप के वचन के अनुसार राजा के द्वितीय गृह को लेकर १०० संख्या कही गयी है। वराहमिहिर के वाक्य में भी ऐसी ही योजना कही गयी है।

## ।। अथ शालालिन्दयोः प्रमाणम् ।।

वराह ने कहा है—

सेनापति तथा राजा के गृह के व्यास-मान के योग में सत्तर जोड़कर उसका दो भाग करे। एक में १४ से भाग देने पर शाला का प्रमाण प्राप्त होता है तथा दूसरे में १५ का भाग देने पर अलिन्द (बरामदा) का प्रमाण प्राप्त होता है ।।२००।।

सेनापति एवं नृपति शब्द का प्रयोग उपलक्षण है। जिस किसी के गृह के व्यास में सत्तर जोड़कर उसका दो भाग कर एक में चौदह, दूसरे में दस का भाग दे। इसमें क्रमशः शाला एवं अलिन्द (कमरा और बरामदा) का मान निकलता है। कहीं ऐसा भी पाठ मिलता है कि पन्द्रह से भाग दिया जाय। शाला शब्द से गृह के भीतरी भाग का ज्ञान होता है। अलिन्द शब्द शाला की दीवाल से बाहर जाने का मार्ग, जिससे आँगन दिखाई पड़ता है, उसका बोध होता है ऐसा उत्पल का मत है। महादेव ने इसे प्रतिशाल कहा है। अमर कोश में इसे प्रघाण, प्रघण तथा बहिद्वार-प्रकोष्ठक कहा गया है। पहले जो १०८ हाथ क्षेत्र का प्रमाण कहा गया है उस गृह की यह निर्माण-विधि है।

उसका यह अपवाद है—

ब्राह्मण आदि के ३२, २८, २४, २० तथा १६ हाथ विस्तार के गृह में शाला क्रमशः ४ हाथ १७ अंगुल, ४ हाथ ३ अंगुल, ३ हाथ १५ अंगुल, ३ हाथ १३ अंगुल तथा ३ हाथ ४ अंगुल के प्रमाण से बनाना चाहिये ।।२०१।।

अलिन्द का प्रमाण ३ हाथ १९ अंगुल, ३ हाथ ८ अंगुल, २ हाथ

२० अंगुल, २ हाथ १८ अंगुल और २ हाथ ३ अंगुल क्रमानुसार होना चाहिये ॥२०२॥

इसकी व्याख्या इस प्रकार है—३२ आदि से ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य तथा शूद्र का बोध होता है। उनके शाला का यह माप है जैसे ४ हाथ आदि ४।४।३।३।३। में १७।३।१५।१३।४ अंगुल अधिक हों। यह पाँचों गृहों के शाला का प्रमाण होता है। इसी प्रकार क्षत्रिय का दो से चार, वैश्य तथा शूद्र का एक-एक कम कर दो और तीन जानना चाहिये। जैसे तीन हाथ आदि में ३।३।२ २।१६।८।२० १८।३ मिल कर उनका उसी क्रम से अलिन्द-प्रमाण न कहा जाने पर भी प्रसङ्ग-वश ज्ञात होता है।

गृह को निवास एवं क्षय कहा गया है। क्षय के क्रम से गृहों का निर्माण होता है अतः इसे क्षय कहा गया। गृह का नाम 'क्षितिवास' क्रिया-पद के अर्थ के अनुसार है।

गृह की वीथिका कक्ष के तृतीयांश के बराबर भवन के बाहर बनानी चाहिये। जिस भवन के आगे वीथिका बनी हो उस गृह को 'सोष्णीष वास्तु' कहते हैं ॥२०३॥

जिस गृह के पीछे भाग में वीथिका बनी हो उसे 'सायाश्रय', जिसके पार्श्व में वीथिका हो उस गृह को 'सावष्टम्भ' तथा जिसके चारों ओर वीथिका बनी हो उसे 'सुस्थित' वास्तु कहते हैं। इस वास्तुओं की प्रशंसा सभी शास्त्रज्ञों ने की है ॥२०४॥

शाला का प्रमाण कहा जा चुका है। उसका तीसरा भाग वीथी होता है। वीथी का निर्माण भवन के बाहरी भाग में होना चाहिये।

गृह के विस्तार के सोलहवें भाग में चार हाथ मिला कर जितना प्रमाण प्राप्त होता है उतना गृह की निचली मंजिल का मान होना चाहिये। उसमें १२ अंश कम कर दूसरी मंजिल की ऊँचाई रखनी चाहिये। तीसरी मंजिल की ऊँचाई दूसरी मंजिल से द्वादश भाग कम करके रखनी चाहिये ॥२०५॥

जैसे १०८ हाथ के राज गृह के विस्तार का सोलहवाँ भाग छः हाथ अठारह अंगुल होता है। चार हाथ अधिक करने पर पौने ग्यारह हाथ होता है। यही निचली मंजिल का मान होगा। इससे १२ भाग कम दूसरी भूमिका का मान होगा। इसी प्रकार ऊपर-ऊपर की मंजिलों को जानना चाहिये। सेनापति आदि गृहों में भी उनके विस्तार के अनुसार कल्पना करनी चाहिये।

भूमिका ( मंजिलों ) की संख्या के विषय में विश्वकर्मा ने कहा है—

जिन राजाओं ने राजसूय आदि यज्ञ सम्पन्न किये हो उन्हें साढ़े आठ तल (मंजिल) का उत्तम भवन बनवाना चाहिये। इसी प्रकार ब्राह्मण को साढ़े सात मंजिल, क्षत्रिय को साढ़े छः मंजिल, वैश्य को साढ़े पाँच मंजिल तथा शूद्र को साढ़े तीन मंजिल का गृह बनवाना चाहिये। यही शुभ कहा गया है ।।२०६-२०७।।

साढ़े आठ है जिनका वे इस प्रकार यहाँ बहुव्रीहि है। साढ़े सात तथा अन्य शब्दों का अर्थ भी इसी प्रकार ग्रहण किया जाता है।

### ।। अथ भित्तिप्रमाणम् ।।

पक्की ईंटों से बने गृहों की दीवाल उनकी चौड़ाई के सोलहवें भाग के बराबर होती है। परन्तु लकड़ी से बने गृहों में भित्ति के विषय में कोई नियम नहीं है अर्थात् इनमें गृह-स्वामी को अपनी रुचि से दीवार बनवा लेना चाहिये ।।२०८।।

### ।। अथ द्वारज्ञानम् ।।

राजा और सेनापति के गृह के विस्तार के एकादश भाग से युक्त चौड़ाई में ७० मिला कर जो मान प्राप्त हो उतनी प्रमुख द्वार की ऊँचाई तथा उसकी चौड़ाई ऊँचाई की आधी रखनी चाहिये ।।२०९।।

जैसे राज-गृह की चौड़ाई १०८ हाथ उसका ग्यारहवाँ भाग दस से कुछ कम होकर ८७ हाथ होगा, व्यास युक्त होकर १८८ हाथ १८८

अंगुल द्वार की ऊँचाई होनी चाहिये। इसका आधा ६४ हाथ द्वार का विस्तार रखना चाहिये।

ब्राह्मण आदि वर्णों के गृह की चौड़ाई के पाँचवें भाग से युक्त १८ अंगुल में उसका अष्टमांश मिला कर जो संख्या प्राप्त हो उतने अंगुल का द्वार का विस्तार तथा विस्तार की तिगुनी द्वार को ऊँचाई होनी चाहिये ॥२१०॥

॥ अथ शाखोदुम्बरादीनां ज्ञानम् ॥

द्वार की दोनों शाखाओं (चौखट में दायें-बायें लगी लकड़ियाँ) की मोटाई उतनी अंगुल की हो जितने हाथ द्वार की ऊँचाई हो। शाखाओं से उदुम्बर (देहली, चौखट में लगी ऊपर तथा नीचे की लकड़ी) डेढ़ गुने मोटे होने चाहिये ॥२११॥

द्वार की ऊँचाई को ७ से गुणा कर ८० का भाग देने से जो अंक प्राप्त हो उतनी शाखा तथा उदुम्बर को चौड़ाई रखनी चाहिये। स्तम्भ की ऊँचाई को ६ से गुणा कर ८० से भाग देने पर जो संख्या प्राप्त हो स्तम्भ के मूल को मोटाई रखनी चाहिये। स्तम्भ के अग्र भाग की मोटाई मूल से दस भाग कम रखनी चाहिये ॥२१२॥

जैसे राजा के गृह-द्वार की ऊँचाई ११८ अंगुल है। इनको यदि हस्त-माप में बदला जाय तो ६ भाग कम ८ हाथ होगा। इतने ही अंगुल दोनों शाखाओं की मोटाई रखनी चाहिये। इस माप में आधा और जोड़ कर उदुम्बर की मोटाई १२ अंगुल होगी। शाखाओं के ऊपर और नीचे स्थित काष्ठ को उदुम्बर कहते हैं। नृप-द्वार की ऊँचाई १८८ अंगुल है। इसमें ७ का गुणा कर तथा ८० से भाग देकर साढ़े सोलह अंगुल मान होता है। यही सभी का (शाखा एवं उदुम्बर का) विस्तार है तथा यही राज गृह के निचले तल का मान भी है। इसी प्रकार पौने १२ हाथ स्तम्भ को ऊँचाई होनी चाहिये। इसमें नौ से गुणा कर तथा ८० से भाग देकर २८ अंगुल स्तम्भ-मूल को मोटाई होगा। अग्र भाग इससे दस भाग कम रखना चाहिये।

## ॥ अथ स्तम्भनामानि ॥

स्तम्भ यदि मध्य में समान चार कोण वाला हो तो रुचक, आठ कोण वाला हो तो वज्र, सोलह कोण वाला हो तो द्विवज्र, बत्तीस कोण वाला हो तो प्रलीनक, तथा वृत्ताकार हो तो वृत्ताकार हो तो वृत्त स्तम्भ कहलाता है ॥२१३॥

स्तम्भ के नौ भाग करना चाहिये। इन भागों में नीचे के प्रथम भाग का नाम वहन, दूसरे भाग का नाम घट, तीसरे भाग का नाम पद्म तथा चतुर्थ भाग का नाम उत्तरोष्ठ होता है ॥२१४॥

स्तम्भ के समान मोटाई वाला पाँचवें भाग का नाम भारतुला, इसके ऊपर छठवें भाग का नाम तुला, सातवें भाग का नाम उपतुला होता है। तुलोपतुला को भारतुला से चतुर्थांश कम रखना चाहिये ॥२१५॥

जो भूमि पर स्तम्भ का वहन करना है, धारण करता है। वह वहन है वह स्तम्भ के प्रारम्भ में नवांश होता है। इसके पश्चात् कलश आदि होते हैं। कुछ विद्वान् आठवें भाग में उत्तरोष्ठ तथा नवम भाग में कमल हो, ऐसा चाहते हैं। जो भार को तौले वह भारतुला है। भारतुला वह काष्ठ है जो स्तम्भ के ऊपर तिरछा कर के रखा जाता है। बहुवचन का प्रयोग बहुत्व के लिये किया गया है। भारतुला के ऊपर जो काष्ठ होता है उसका नाम तुलोपतुला है। राज गृह में स्तम्भ की मोटाई २८ अंगुल है तो भारतुला पौने इक्कीस अंगुल का बनाना चाहिये। तुलोपतुला में जो द्विरुक्ति है उससे तीन ग्रहण करना चाहिये—भारतुला उपतुला तथा तुलोपतुला। ऐसा वर्णन किया गया है।

यहाँ वास्तु-प्रकरण में चतुः शाल (चार कमरों का घर) का वर्णन किया गया है। वे इस प्रकार हैं—

जिस गृह के चारों ओर अलिन्द (बरामदा) हो उसे सर्वतोभद्र वास्तु कहते हैं। राजा तथा देवसमूह के लिये चारों दिशाओं में चार द्वारों से युक्त गृह बनवाना चाहिये ॥२१६॥

जिस गृह में शाला की दीवाल से प्रारम्भ कर दाहिनी ओर से अलिन्द हो, पश्चिम दिशा को छोड़ कर शेष तीन दिशाओं में द्वार हो, वह नन्द्यावर्त वास्तु कहा गया है ।।२१७।।

भवन के प्रमुख द्वार का अलिन्द अन्तगत हो अर्थात् दक्षिणोत्तर दीवाल से लगा हो, द्वितीय अलिन्द उससे प्रदक्षिण क्रम से गया हो, तृतीय अलिन्द द्वितीय अलिन्द के प्रदक्षिण क्रम में गया हो, दक्षिण दिशा में द्वार न हो, ऐसे गृह को वर्धमान वास्तु कहते हैं ।।२१८।

जिस गृह में पश्चिम का अलिन्द अन्तगत (दक्षिणोत्तर शाला से संलग्न) हो, पश्चिम अलिन्द से निकले दो अलिन्द पूर्व दिशा क. शाला से लगे हुये बनें; उन दोनों के मध्य पूर्व का अलिन्द बने तथा केवल पूर्व दिशा में द्वार शुभ हो तो उसे स्वस्तिक वास्तु कहते हैं ।।२१९।।

जिस गृह में पूर्व तथा पश्चिम का अलिन्द दक्षिणोत्तर शाला से लगा हो और अन्य दोनों उनके मध्य स्थित हों वह रुचक वास्तु है। इसमें उत्तर दिशा का द्वार अशुभ तथा पूर्व पश्चिम तथा दक्षिण का द्वार शुभ होता है ।।२२०।।

नन्द्यावर्त और वर्धमान वास्तु सबके लिये श्रेष्ठ कहा गया है। स्वस्तिक एवं रुचक संज्ञक वास्तु मध्यम है। सर्वतोभद्र वास्तु राजा आदि के लिये शुभ होता है ।।२२१।।

।। अथ त्रिशालानि ।।

हिरण्यनाभ नामक त्रिशालक गृह (तीन कमरे का गृह) के उत्तर दिशा में कमरा नहीं होता। यह गृह धन्य कहा गया है। जिसके पूर्व में कमरा न हो, शेष तीन दिशाओं में हो वह वृद्धि प्रदान करने वाला गृह सुक्षेत्र वास्तु कहलाता है ।।२२२।।

चुल्ली नामक त्रिशालक वास्तु में दक्षिण दिशा में कमरा नहीं होता। यह धन का नाश करने वाला कहा गया है। जिसके पश्चिम में शाला न

हो, वह पक्षघ्न संज्ञक त्रिशाल वास्तु पुत्र-नाश तथा वैर कराने वाला कहा गया है ॥२२३॥

जब चतुश्शाल गृहों में एक दिशा में गृह-निर्माण नहीं होता तथा अलिन्द नहीं होता तो उसे त्रिशाल-गृह कहते हैं, ऐसा उत्पल का मत है।

॥ अथ द्विशालानि ॥

द्विशाल गृहों (दो कमरे का घर) में जहाँ पश्चिम तथा दक्षिण में शाला बनी हो उसको सिद्धार्थ संज्ञक द्विशाल वास्तु कहते हैं। यम सूर्य वास्तु में पश्चिम तथा उत्तर में शाला-निर्माण होता है। दण्ड संज्ञक द्विशाल गृह में उत्तर तथा पूर्व में शाला एवं वात वास्तु में पूर्व तथा दक्षिण में शाला बनी होती है ॥२२४॥

जिसके पूर्व और पश्चिम में शाला हो, उसे गृहचुल्ली जिसके दक्षिण तथा उत्तर में शाला हो उसे काच वास्तु कहते हैं। सिद्धार्थ संज्ञक गृह में धन की प्राप्ति, यमसूर्य संज्ञक गृह में गृहस्वामी की मृत्यु, दण्ड गृह में दण्ड से मृत्यु, वात-वास्तु में सदैव कलह, चुल्ली गृह में धन का नाश तथा काच संज्ञक गृह में सम्बन्धियों से विरोध—गृह स्वामी को प्राप्त होता होता है ॥२२५-२२६॥

इस प्रकार आचार्यों ने चतुश्शाल, त्रिशाल तथा द्विशाल गृहों के पन्द्रह भेदों का वर्णन किया है। ब्रह्मशम्भु ने बहुत से गृह भेदों का वर्णन किया है—

एक शाल-गृहों के १०८ भेद, द्विशाल-गृहों के ५२ भेद तथा त्रिशाल गृहों के ७३ भेद होते हैं ॥२२७॥

विश्वकर्मा ने भी गृहों के बहुत से प्रकारों का वर्णन किया है। उन्हें वास्तुशास्त्रोक्त-विधि द्वारा जानना चाहिये। यहाँ उनकी परिचर्चा अधिक होने के भय से, नहीं की जा रही है। यह दूसरे स्थल के अधिकार

की चर्चा है, अतः यहाँ उसकी चर्चा उचित नहीं है। राजमार्तण्ड के अनुसार— वास्तु के भेद इस प्रकार हैं—

आयत[1] (जिसकी लम्बाई चौड़ाई से अधिक हो), चतुरस्र[2] (चौकोर), वृत्त (गोल) भद्रासन, चक्र (अनेक कोण वाला, चक्राकार), विषमबाहु (जिसकी भुजायें समान न हो), त्रिकोण (तीन कोण तथा तीन भुजाओं वाला), शकटाकृत[3] (छकड़ा-गाड़ी की आकृति वाला), दण्ड (दण्ड की आकृति वाला, लम्बा) पणव (नगाड़े के समान आकृति वाला) मुरज, (मृदङ्ग की आकृति वाला), वृहन्मुख (जिसका अग्र भाग पिछले भाग की अपेक्षा अधिक चौड़ा हो), व्यजन (पखे की आकृति वाला), कूर्म पृष्ठ (कछुये के समान बीच में उठा हुआ), धनु (धनुष की आकृति वाला) तथा सर्प (साँप के समान टेढ़ा-मेढ़ा तथा लम्बा)—ये सोलह प्रकार के वास्तु कहे गये हैं। [ये आकृतियां गृह तथा भूमि दोनों को होती हैं।] ।।२२८-२२९।।

आयत वास्तु में गृहस्वामी को सभी सिद्धियाँ, चतुरस्र (चौकोर) वास्तु में धनागम, भद्रासन में कृतार्थता, तथा वृत्त वास्तु में पुष्टि की वृद्धि प्राप्त होती है ।।२३०।।

गृहस्वामी को चक्र वास्तु में दारिद्रय, विषम बाहुक वास्तु में शोक, त्रिकोण में राजभय तथा शंकट में धन की हानि होती है ।।२३१।।

दण्ड संज्ञक वास्तु में पशु नष्ट हो जाते हैं। पणव वास्तु में धन की हानि, मुरज वास्तु में पत्नी की मृत्यु तथा बृहन्मुख वास्तु में बन्धु-बान्धवों का नाश होता है ।।२३२।।

---

१. आयत जिस (भूमि-खण्ड) की आमने-सामने की भुजायें बराबर हों तथा संलग्न भुजाओं के बीच का कोण ९० अंश का हो।

२. चतुरस्र—इसकी चारों भुजायें बराबर होती हैं तथा संलग्न कोण ९० अंश का होता है।

३. शकट—यह भी आयताकृति है किन्तु इसकी चौड़ाई लम्बाई से अधिक होती है।

व्यजन वास्तु में धन-नाश, कूर्म वास्तु में बन्धन के द्वारा पीडा, सूर्य (सर्प) वास्तु में धन की हानि तथा धनु वास्तु में चोरों का भय होता है ।।२३३।।

सम्पत्ति की कामना करने वाले गृहस्थ को इन्हीं चार प्रकार के गृहों में से अपने गृह का निर्माण कराना चाहिये—आयत, चतुरस्र, वृत्त तथा भद्रासन ।।२३४।।

यदि गृह में एक शाला दक्षिण में हो, दो कमरे दक्षिण तथा पश्चिम में हों तो जब तक उत्तर में शाला न बनवावें, पूर्व दिशा में शाला नहीं बनवाना चाहिए ।।२३५।।

वसिष्ठ संहिता में दस शालायें कही गयी हैं। अलिन्द भेद से उनमें से प्रत्येक के १६ भेद होते हैं तथा सब मिला कर १६० भेद होते हैं। जैसे एक, दो, तीन, चार, पाँच, छ, सात, आठ (नौ) तथा दस शालायें होती हैं। ये दस तथा नौ शालायें अलिन्द-भेद से होती हैं। प्रत्येक शाला के १६ भेद मिल कर १६० प्रकार के गृह हो जाते हैं।

(यहाँ गृहों के नाम, भेद तथा फल की चर्चा की जा रही है।)

इसमें लघु-गुरु के प्रस्तार का वर्णन किया गया है। प्रथमतः चार गुरु SSSS लेना चाहिये। गुरु के नीचे लघु रख कर उसके आगे जैसा ऊपर लिखा है वैसा ही लिख देना चाहिये (यथा ।SSS)। तदनन्तर पीछे से लघु के स्थान पर गुरु रख कर, पुनः अगले गुरु के स्थान पर लघु रखना चाहिये (यथा S।SS)। ऐसा तब तक करना चाहिये जब तक सभी गुरु लघु न हो जांय ।।२३६।।

यहाँ चारों दिशाओं में चार गुरु रखना चाहिये। विदिशा (दिशाओं के कोण) में द्वार का औचित्य नहीं होता, अतः यहाँ उनका ग्रहण नहीं किया गया है।

जैसे—

| | पूर्व | दक्षिण | पश्चिम | उत्तर | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | — | ध्रुव |
| २ | । | ऽ | ऽ | ऽ | — | धान्य |
| ३ | ऽ | । | ऽ | ऽ | — | जय |
| ४ | । | । | ऽ | ऽ | — | नन्द |
| ५ | ऽ | ऽ | । | ऽ | — | खर |
| ६ | । | ऽ | । | ऽ | — | कान्त |
| ७ | ऽ | । | । | ऽ | — | मनोरम |
| ८ | । | । | । | ऽ | — | सुवस्त्र |
| ९ | ऽ | ऽ | ऽ | । | — | दुर्मुख |
| १० | । | ऽ | ऽ | । | — | क्रूर |
| ११ | ऽ | । | ऽ | । | — | विपक्ष |
| १२ | । | । | ऽ | । | — | धनद |
| १३ | ऽ | ऽ | । | । | — | क्षय |
| १४ | । | ऽ | । | । | — | आक्रन्द |
| १५ | ऽ | । | । | । | — | विपुल |
| १६ | । | । | । | । | — | विजय |

इन गृहों में प्रस्तार-विधि से द्वार तथा अलिन्द की स्थितियों में भेद दिखाया गया है। जैसा ऊपर वर्णन किया गया है उसी क्रम से द्वार आदि को पूर्वादि दिशाओं में जानना चाहिये। अच्छे गृह में द्वार के दाहिनी ओर संलग्न अलिन्द बनवाना चाहिये—

अलिन्द लघु के स्थान पर बनवाना चाहिये। अलिन्द को गुरु के स्थान पर नहीं होना चाहिये। गृह के द्वार से दाहिनी ओर अलिन्द बनवाना चाहिये। इस प्रकार गृह के १६ भेद बनते हैं ।।२३७।।

ये १६ भेद इस प्रकार हैं—ध्रुव, धान्य, जय, नन्द, खर, कान्त, मनोरम, सुवक्त्र, दुर्मुख, क्रूर, विपक्ष, धनद, क्षय, आक्रन्द, विपुल तथा विजय ।।२३८।।

यह एक-शाल-गृह के भेद कहे गये हैं। अन्य गृहों (द्विशाल, त्रिशाल, चतुश्शाल आदि) के भेद भी द्वार एवं अलिन्द के भेद से इसी प्रकार होंगे।

ध्रुव संज्ञक गृह को धन-धान्य तथा सुख देने वाला कहा गया है। धान्य संज्ञक गृह मनुष्यों को अन्न देने वाला तथा जय संज्ञक गृह विजय देने वाला कहा गया है।।२३६।।

नन्द गृह में स्त्री की हानि, खर गृह में सम्पत्ति का विनाश, कान्त-गृह में पुत्र-पौत्र की प्राप्ति तथा मनोरम संज्ञक गृह में सम्पत्ति की प्राप्ति होती है।।२४०।।

सुवक्त्र संज्ञक गृह को भोग का प्रदाता, दुर्मुख-गृह को दुःख देने वाला, धनद गृह को धन देने वाला तथा क्षय संज्ञक गृह को सभी प्रकार का क्षय प्रदान करने वाला कहा गया है।।२४१।।

आक्रन्द संज्ञक गृह को शोक उत्पन्न करने वाला, विपुल गृह को श्री तथा यश देने वाला एवं विजय संज्ञक गृह को विजय तथा धन प्रदान करने वाला कहा गया है।।२४२।।

ध्रुव संज्ञक गृह जब भूमि-तल के ऊपर दो-तीन तल का हो जाता है, तब उसका नाम सुवर्ण-शिखर हो जाता है। यह भवन सभी राजाओं का प्रासाद कहा जाता है।।२४३।।

सौध नामक गृह को सर्वदा चिरकाल तक धन-धान्य प्रदान करने वाला कहा गया है। प्रासाद सदन को चिर-काल तक आरोग्य तथा सुख प्रदान करने वाला कहा गया है।।२४४।।

उसी के अग्र भाग में यदि मण्डप बन जाय वह सभी प्रकार की सम्पत्तियाँ देने वाला गृह विश्वरूप संज्ञक हो जाता है।।२४५।।

धन संज्ञक गृह जब दो, तीन, चार तथा पाँच मंजिल का बन जाता

है तो इसका नाम भूतिचन्द्र हो जाता है। यह राजाओं को पुत्र-सुख प्रदान करता है ।।२४६।।

[श्लोक संख्या २४७, २४८ तथा २४९ का पाठ भ्रष्ट है, अतः उपर्युक्त श्लोकों के भाव स्पष्ट नहीं हैं ।]

सुवक्त्र संज्ञक गृह प्रासाद हो या सौध हो, उसका नाम हाटक हो जाता है। यह सदा अश्व देने वाला तथा शुभ होता है ।।२५०।।

प्रासाद (राज-भवन) हो अथवा सौध (चूने से पुता भवन) हो, दुर्मुख संज्ञक गृह सभी कार्यों का विनाश करता है। इसका नाम दुर्मुख ही रहता है ।।२५१।।

क्रूर संज्ञक गृह प्रासाद हो या सौध हो, क्रूर संज्ञक ही रहता है तथा यह दुःख एवं शोक प्रदान करता है ।।२५२।।

विपक्ष गृह जब प्रासाद या सौध बन जाता है, तब उसका नाम शत्रु हो जाता है। यह गृह सर्वदा शत्रु का भय प्रदान करता है ।।२५३।।

धनद गृह प्रासाद या सौध बन कर भी धनद संज्ञक रहता है। इसे धन-धान्य तथा सुख प्रदान करने वाला कहा गया है ।।२५४।।

विपुल संज्ञक गृह प्रासाद या सौध बन कर तथा क्षय संज्ञक गृह प्रासाद या सौध बन कर वैसे ही नाम तथा फल वाले रहते हैं ।।२५५।।

आक्रन्द संज्ञक गृह जब प्रासाद या सौध बन जाते हैं तो उसका नाम आक्रन्द ही रहना है तथा वह गृह सदा गृहस्वामी को चोरों का भय प्रदान करता है ।।२५६।।

विपुल संज्ञक गृह सौध या प्रासाद होकर भी विपुल संज्ञक रहता है तथा यह प्रभूत धन-धान्य प्रदान करता है ।।२५७।।

सौध या प्रासाद बन कर विजय गृह का नाम विजय संज्ञक ही रहता है। गृह-स्वामी को यह सदा विजय प्रदान करता है ।।२५८।।

जब एक शाला चार द्वारों से युक्त होती है, तब मनोरथों को प्रदान करने वाला वह गृह विश्वतोमुख संज्ञक हो जाता है ।।२५९।।

यदि वही गृह कोणों में तथा मध्य में अपवर (द्वारों) से युक्त होता है, तो उस गृह का नाम पुण्डरीक हो जाता है तथा वह सभी कामनाओं की पूर्ति करता है ।।२६०।

पश्चिम-द्वार से रहित वह गृह श्री निलय संज्ञक हो जाता है। राजाओं को सर्वदा सम्पत्ति प्रदान करने वाला तथा पुत्र-पौत्र की वृद्धि करने वाला होता है ।।२६१।।

उत्तर-द्वार से रहित वह गृह शूकर संज्ञक होता है । उस गृह में शूकर से अथवा राजा से भय रहता है ।।२६२।।

पूर्व-द्वार के बिना वह गृह व्याघ्र संज्ञक हो जाता है । उस गृह में चौपाये पशुओं अथवा चोरों से भय होता है ।।२६३।।

दक्षिण द्वार से रहित वह गृह शेखर संज्ञक होता है । यह गृह सभी वस्तुओं तथा सभी रत्नों को देने वाला कहा गया है ।।२६४।।

ये एकशाल गृह के भेद हैं । द्विशाल गृह के भेद इस प्रकार कहे गये हैं—

दक्षिण तथा पश्चिम में दो कमरों से युक्त गृह को कमलाकरा कहा गया है । यह अपने नाम के अनुसार सदा मनुष्यों को सम्पत्ति तथा सभी प्रकार के भोग प्रदान करता है ।।२६५।।

पश्चिम तथा उत्तर की शाला से युक्त गृह श्वापद संज्ञक होता है । वह शत्रुओं से भय अथवा चोरों से भय प्रदान करता है ।।२६६।।

पूर्व तथा दक्षिण में शाला होने पर वह दो कमरों का गृह सर्पदंष्ट्रिका संज्ञक होता है । इस गृह में सदा दुःख, रोग, सर्प, चोर तथा विष से भय बना रहता है ।।२६७।।

दक्षिण तथा पश्चिम में कमरों से युक्त द्विशाल गृह को मङ्गलप्रदाता कहा गया है। प्रासाद अथवा सौध उसी में बनना चाहिये ॥२६८॥

अन्य दिशाओं में द्विशाल गृह बनवाने पर मनुष्य नवीन शोक को प्राप्त करता है। इसलिये द्विशाल गृह को प्रयत्न पूर्वक छोड़ देना चाहिये ॥२६९॥

त्रिशाल तथा चतुश्शाल गृहों का वराहमिहिर ने वर्णन किया है। विशेष पुनः कहा जा रहा है—

अलिन्द तथा द्वार के कारण अर्थात्-अलिन्द एवं द्वार के स्थान परिवर्तित करने से चतुश्शाल गृह (चार कमरे का गृह) के पाँच भेद कहे गये हैं ।२७०॥

वसिष्ठ ने द्वार के अभिप्राय से कहा है। इसी से यह ज्ञात होता है कि द्वार संज्ञा-प्रयोजक होते हैं। अलिन्द शोभा-वृद्धि के लिये होते हैं। चतुश्शालगृह के अन्य भेद पुनः कहे गये हैं—

चतुश्शाल गृह के मध्य भाग में पूर्व की ओर मुख वाला गृह बनवाना चाहिये। यह चतुश्शाल गृहराट् नाम से प्रसिद्ध है तथा सभी सम्पत्तियों को सदा देने वाला कहा गया है ॥२७१॥

यदि मध्य गृह दक्षिण-मुख का हो तो उस गृह को कुबेर कहा जाता है। चिरकाल तक वह गृह कुबेर के गृह के समान सभी सम्पत्तियों से युक्त रहता है ।२७२॥

चतुश्शाल गृह का मध्य गृह यदि पश्चिम-मुख हो तो उसे महेन्द्र कहा जाता है। जिस प्रकार इन्द्र का गृह सदैव सर्व-सम्पदाओं से भरा रहता है, उसी प्रकार महेन्द्र संज्ञक गृह भी सभी सम्पत्तियों से युक्त रहता है ॥२७३॥

यदि वह गृह उत्तर-दिशा के मुख वाला बना हो तो उसकी संज्ञा

वारुण हो जाती है। वह गृह सभी रत्नों से युक्त तथा सभी भोग एवं सुख को प्रदान करने वाला कहा गया है ।।२७४।।

यदि गृह प्रासाद या सौध हो जाता है तो उसका नाम वन्दशेखर हो जाता है। वह प्रभूत निधियों को प्रदान करने वाला कहा गया है ।।२७५।।

कोणों में द्वार बनाने पर गृह की संज्ञा महेन्द्र हो जाती है। जिस प्रकार माहेन्द्र गृह उसी प्रकार यह भी सभी सम्पत्तियों का गृह कहा गया है ।।२७६।।

इसमें भी यदि २, ३, ४, ५, ६, ७ मूर्तियाँ बना दी जाँय तो प्रस्तार-क्रम से इसके १६ भेद और बन जायेंगे ।।२७७।।

पाँच से दश तक शालायें इसी प्रकार बनाना चाहिये। वास्तु-विद् इसके प्रस्तार नाम, दिशा, रूप तथा फल को जानते हैं ।।२७८।।

अब गृह में स्थित विभिन्न गृह-स्थानों का वर्णन किया जाता है। वसिष्ठ ने कहा है—

पूर्व दिशा में स्नान-गृह, आग्नेय कोण (पूर्व-दक्षिण) में रसोई, दक्षिण में शयन गृह, नैर्ऋत्य कोण (दक्षिण-पश्चिम) में शस्त्र-गृह, पश्चिम में भोजन करने का गृह, वायव्य कोण में (पश्चिम-उत्तर) धन रखने का कक्ष, उत्तर दिशा में घुड़साल तथा ईशान कोण (उत्तर-पूर्व) में देवता का मन्दिर बनवाना चाहिये ।।२७९-२८०।।

ध्वज, धूम, सिंह, अश्व, वृष, खर, गज तथा काक—ये आय क्रमानुसार होने चाहिये। गृह में अपने-अपने स्थान पर स्थित उपर्युक्त आय शुभ कहे गये हैं ।।२८१।।

पूर्व तथा आग्नेय कोण के मध्य दधि मथने के लिये कक्ष, आग्नेय कोण एवं दक्षिण के मध्य घृत रखने के लिये गृह, दक्षिण तथा नैर्ऋत्य कोण के मध्य शौचालय बनवाना चाहिये ।।२८२।।

नैर्ऋत्य तथा पश्चिम के मध्य विद्याध्यन का कक्ष, पश्चिम एवं वायव्य कोण के मध्य रोने के लिये गृह बनवाना चाहिये ।।२८३।।

तत्पश्चात् वायव्य कोण तथा उत्तर के मध्य रति-गृह, एवं उत्तर तथा ईशान कोण के मध्य चिकित्सा गृह का निर्माण करना चाहिये ।।२८४।।

ईशान कोण तथा पूर्व के मध्य सभी वस्तुओं के संग्रह का कक्ष बनवाना चाहिये । इस क्रम से १६ कक्षों का गृह-निर्माण करना चाहिये ।।२८४।।

ईशान कोण तथा पूर्व के मध्य सभी वस्तुओं के संग्रह का कक्ष बनवाना चाहिये । इस क्रम से १६ कक्षों का गृह-निर्माण करना चाहिये ।।२८५।।

नारद ने कहा है—

उत्तर दिशा में भाण्डार-गृह शुभ होता है ।।२८६।।

विश्वकर्मा ने कहा है—

उत्तर दिशा में जल का स्थान तथा पूर्व दिशा में धन-सम्पत्ति रखने का स्थान बनवाना चाहिये ।।२८७।।

वसिष्ठ के अनुसार—

गृह का गवाक्ष (खिड़की, झरोखा) दक्षिण एवं पश्चिम में बनवाना चाहिये। अपने गृह से पश्चिम तथा दक्षिण में पिता के भाई तथा अपने भाई का गृह होना चाहिये ।।२८८।।

गृहस्थ को गृह का निर्माण आय के (ध्वज, धूम आदि) अनुसार करवाना चाहिये। गृह में षड्वर्ग (आय, व्यय, अंश, नक्षत्र, योनि, वार-तिथि) तथा शंकु का (काठ का टुकड़ा) स्थापन करवाना चाहिये ।।२८९।।

ध्वज सिंह में, ये दोनों गज में, ये सभी गो में शुभ फल प्रदान करते

हैं। वृष की अन्य स्थान पर पूजा नहीं होती किन्तु ध्वज सभी स्थानों पर पूजा जाता है ।।२६०।।

वराह के अनुसार—

गृह से पूर्व आदि दिशाओं में यदि जल स्थित हो तो क्रमानुसार पुत्र का नाश, अग्नि से भय, शत्रु से भय, स्त्रियों में कलह, स्त्रियों में दुश्चरित्रता, निर्धनता, धन तथा पुत्र की वृद्धि होती है ।।२६१।।

गृह द्वार के पूर्व में स्थित होने पर यह दिशा निर्देश विश्वकर्मा ने किया है—

गृह के द्वार के विषय में कुछ कहने की इच्छा से पूर्व आदि दिशाओं का निर्देश किया गया है। पूर्व दिशा का ज्ञान सूर्योदय से नहीं करना चाहिये अपितु वसन्त एवं शरद् सम्पात के दिन जहाँ सूर्य हो उसे पूर्व दिशा समझना चाहिये । २६२।।

वहीं गृह से जल का प्रवाह पूर्व एवं उत्तर दिशा में हो तो शुभ होता है। अन्य दिशाओं में जल प्रवाह अशुभ होता है ऐसा प्राचीन मुनियों ने कहा है। अर्थात् पूर्व एवं उत्तर की ओर ढलान वाली भूमि शुभ हती है ।।२६३।।

अब वास्तु के ८१ पद-विभाग की चर्चा की जाती है। भूमि में शल्य ज्ञान तथा शुभाशुभ का निर्णय वराहमिहिर की बृहत्संहिता में इस प्रकार दिखाया गया है—

इक्यासी पद के वास्तु-मण्डल को बनाने के लिये दस रेखायें पूर्व से पश्चिम तथा दस रेखायें उत्तर से दक्षिण खींचनी चाहिये। इस प्रकार ८१ कोष्ठ वाले वास्तु-मण्डल में अन्तः कोष्ठों में तेरह देवता तथा बाह्य कोष्ठों में बत्तीस देवता रहते हैं ।।२६४।।

वास्तु-मण्डल में ईशान कोण से प्रारम्भ कर आग्नेय कोण के पूर्व तक देवताओं का क्रम इस प्रकार है—शिखी, पर्जन्य, जयन्त, इन्द्र, सूर्य

सत्य भृश तथा अन्तरिक्ष। आग्नेय कोण से देवताओं की स्थिति क्रमानुसार इस प्रकार है—अनिल, पूषा, वितथ, बृहत्क्षत, यम, गन्धर्व भृङ्गराज तथा मृग। नैर्ऋत्य कोण से देवताओं का क्रम इस प्रकार होता है—पिता, दौवारिक, सुग्रीव, कुसुम-दन्त, वरुण, असुर, शोष तथा पापयक्ष्मा। वायव्य कोण से देवता इस क्रम में रहते हैं—रोग, अहि (सर्प), मुख्य, भल्लाट, सोम, भुजग, अदिति तथा दिति ॥२९५-२९७॥

मध्य के नव कोष्ठों में ब्रह्मा, ब्रह्मा से पूर्व अर्यमा, अर्यमा के दाहिने एक पद छोड़ कर सविता, एक-एक पद छोड़ कर विवस्वान्, इन्द्र, मित्र, राजयक्ष्मा, पृथिवीधर तथा आपवत्स—ये आठ देवता ब्रह्मा की परिधि में रहते हैं ॥२९८-२९९॥

ईशान कोण में पर्जन्य के नीचे आप, आग्नेय कोण में अन्तरिक्ष के नीचे सावित्र, नैर्ऋत्य कोण में दौवारिक के नीचे जय तथा वायव्य कोण में पापयक्ष्मा के नीचे रुद्र स्थित हैं ॥३००॥

आप, आपवत्स, पर्जन्य, अग्नि तथा दिति ये पाँच देवता एक-एक पद के अधिकारी हैं। इसी प्रकार सभी कोणों के पाँच-पाँच देवता एक पदिक हैं। जैसे आग्नेय में—सविता, सावित्र अनिल, अन्तरिक्ष तथा पूषा; नैर्ऋत्य में--इन्द्र, जय, दौवारिक, पिता तथा मृग तथा वायव्य कोण में—राजयक्ष्मा, रुद्र, पापयक्ष्मा, रोग तथा नाग ॥३०१॥

बाह्य कोष्ठ स्थित शेष बीस देवता द्विपदिक कहे गये हैं। शेष चार देवता (अर्यमा, विवस्वान्, मित्र एवं पृथिवीधर) तीन पदों में स्थित कहे गये हैं ॥३०२॥

यहाँ ईशान कोण में कुछ विद्वान् 'शिव' का पाठ करते हैं। वसिष्ठ संहिता मे दोनों नामों का उल्लेख होने से यहाँ विकल्प है अर्थात् इच्छानुसार पाठ चुनने की सुविधा है। बहुतों द्वारा समर्पित पक्ष के अनुसार यहाँ शिखी पढ़ना चाहिये। कोण में स्थित शिखी आदि देवता अपने दोनों बगल में स्थित दोनों देवताओं सहित (पर्जन्य, दिति), कोण नीचे स्थित दो देवताओं

—१६—

के साथ (आप, आपवत्स) प्रत्येक पाँच-पाँच एक-पदिक देवता हैं। जैसे ईशान कोण में शिखी, उसके दोनों पार्श्वों में स्थित पर्जन्य एवं दिति, उनके नीचे आप और आपवत्स; ईशान कोण के ही समान अग्निकोण में अनिल, उनके दोनों पार्श्वों में पूषा तथा आकाश, नीचे कोण में स्थित सावित्र एवं मित्र हैं। इस प्रकार अन्य कोणों की भी कल्पना करनी चाहिये। इसी प्रकार दोनों कोणों के मध्य में स्थित दिशा की पंक्तियों में प्रत्येक पाँच जयन्त आदि बीस देवता दो पद में स्थित हैं। इस प्रकार ४० पद पूर्वोक्त पदों के साथ मिल कर ६० होते है। देवता ४५ हैं। अन्य आठ देवता वास्तु मम्डल से बाहर कहे गये हैं। जैसे—

ईशान आदि कोणों में राक्षसियाँ रहती हैं। ये हैं—चरकी, विदारी, पूतना तथा पापराक्षसी ।।२०३।।

वास्तु मण्डल के बाहर बिना किसी पद के चरकी आदि शंकु पर स्थित रहती हैं। इन्हीं के साथ वास्तु मण्डल के बाहर विना पद के ईशानादि दिशाओं में क्रमानुसार ये ग्रह भी रहते हैं—स्कन्द, यम, जम्भ तथा पिलिपिच्छा ।।२०४।।

ये सभी देवता ५३ हैं तथा वास्तु मे इनकी संज्ञा मण्डूक है।

## ।। अथाङ्गविभागः ।।

वराहसंहिता में इस प्रकार वर्णन किया गया है—

यह वास्तु देवता ईशान कोण में सिर करके अधोमुख होकर स्थित है। इसके सिर में अग्नि, मुख में आप, स्तन में अर्यमा और वक्ष में आपवत्स स्थित हैं ।।२०५।।

पर्जन्य आदि बाह्य कोष्ठ में स्थित देव-गण नेत्र (पर्जन्य), कान (जयन्त), वक्ष (इन्द्र), तथा कन्धे (सूर्य) में स्थित हैं। सत्य, भृश, अन्तरिक्ष, अनिल तथा पूषा—ये पाँच देवता भुजा में एवं हाथ में सविता एवं सावित्र स्थित हैं ।।२०६।।

वगल में वितथ तथा गृहक्षत, पेट में विवस्वान्, ऊरु में यम, जानु में गन्धर्व, जंघा में भृङ्गराज तथा स्फिक् में मृग स्थित है ।।३०७।।

जानु शब्द पुलिंग भी है।

उपर्युक्त ये देवता वास्तु-नर के दक्षिण भाग के हैं। इसी प्रकार वाम भाग के सभी अंगों में भी देवता स्थित हैं। लिंग में शक्र तथा जयन्त, हृदय में ब्रह्मा तथा पैर में पिता (पितर) स्थित हैं ।।३०८।।

।। अथ चतुः षष्टि पदविभागः ।।

अथवा चौसठ पद वास्तु के लिये रेखायें (नौ पूर्व-पश्चिम, नौ उत्तर-दक्षिण) खींचना चाहिये। पुनः चारों कोणों में तिरछी रेखायें खींचना चाहिये ।।३०९।।

इसका यह अर्थ है। नौ पूर्व तथा नौ उत्तर रेखायें खींच कर चौसठ पदों को बनाना चाहिये। पुनः चारों कोणों में तिरछी, तीन कोष्ठकों तक जाने वाली चार रेखायें खींचना चाहिये।

।। अथात्र देवताविभागः ।।

चौसठ पद-वास्तु में ब्रह्मा को चार पद में स्थित रहते हैं। ब्रह्मा के कोणों में स्थित देवता (आप, आपवत्स, सविता, सावित्र, इन्द्र, जयन्त, राजयक्ष्मा तथा रुद्र) आधे पद में स्थित रहते हैं। बाहर के कोणों में स्थित आठ देवता (शिखी, अन्तरिक्ष, अनिल, मृग, पिता, पापयक्ष्मा रोग तथा दिति) आधे पद में स्थित रहते हैं। इनके दोनों ओर स्थित पर्जन्य, भृश, पूषा, भृङ्गराज, दौवारिक, शोष, नाग और आदिति डेढ़ पद में स्थित रहते हैं। शेष बीस देवता दो पदों में स्थित हैं ।।३१०।।

आठ यह दोनों ओर जोड़ना चाहिये। वसिष्ठ आदि इस वास्तु-नर को चाहते हैं। इससे कोण में स्थित द्वार का ज्ञान सुख से (बिना किसी कष्ट के) बिना किसी सन्देह के हो जाता है।

## ।। अथ मर्मज्ञानम् ।।

पदों के मध्य में वंशों का (कोण से कोण गत सूत्रों का) परस्पर सम्पात होता है। इसी सम्पात को मर्म-स्थान कहते हैं। बुद्धिमान् गृहस्वामी को उन मर्म-स्थानों को पहचानना चाहिये तथा उन स्थलों को पीड़ित नहीं करना चाहिये ।।३११।।

ये मर्म-स्थान जब अपवित्र भाण्ड, कील, स्तम्भ आदि से तथा शल्यों से पीड़ित होते हैं तो गृहस्वामी के उन-उन अंगों में पीड़ा होती है। अर्थात् वास्तु-पुरुष के जिस अंग के मर्म पर शल्यादि से पीड़ा पहुँचती है, गृहस्वामी को भी उसी अंग में पीड़ा होती है ।।३१२।।

गृहस्वामी जिस अंग को खुजलाता है, वास्तु-नर के उस अंग में शल्य है– ऐसा समझना चाहिये। अथवा जिस देवता के निमित्त आहुति होने पर अशुभ शकुन हों या हवन की अग्नि में विकार दिखाई पड़े तो वास्तु-मण्डल के उस देवता के स्थान में शल्य है, ऐसा मानना चाहिये ।३१३।।

काष्ठ का शल्य हो तो धन की हानि, हड्डी का शल्य हो तो पशुओं को कष्ट तथा रोग का भय तथा मर्म-स्थान में नाग दन्त हो तो दोष होता है ।।३१४।।

मर्म में स्थित हो—ऐसा कहने के कारण यदि अन्य स्थल पर शल्य हो तो उसका फल तुच्छ होता है।

रोग से वायु तक, पिता से शिखी तक, वितथ से शोष तक, मुख्य से भृश तक, जयन्त से भृङ्ग तक तथा अदिति से सुग्रीव तक सूत्र बाँधना चाहिये। ये नौ सम्पात (जहाँ सूत्र आपस में मिलते हैं) वास्तु-देवता के अति-मर्म-स्थल के रूप में बताये गये हैं ।।३१५।।

रोग से वायु तक सूत्र को तिरछा बाँधना चाहिये। इसी प्रकार अन्य देवों के प्रसंग में भी जानना चाहिये। ऐसा करने पर सूत्रों के परस्पर-सम्पात में मर्म-स्थान समझना चाहिये।

मर्म के परिमाण को कहते हैं। एक पद में अष्टमांश के बराबर मर्म-स्थान का परिमाण कहा गया है। पद शब्द से ८१ पद-वास्तु-मण्डल में इक्यासीवाँ भाग, ६४ पद वास्तु-मण्डल में चौसठवाँ भाग यहाँ ग्रहण किया गया है।

॥ अथ वंशश्च शिरापार्श्वमानम् ॥

वास्तु में एक पाद का विस्तार जितने हाथ दो, उतने अंगुल एक वंश विस्तार होता है। वंश के विस्तार का डेढ़-गुना शिरा का माप कहा गया है ॥३१६॥

रोग से वायु, इसी प्रकार अन्य ६ सूत्रों को वंश शब्द से कहा गया है। शिरा शब्द से पूर्व से पश्चिम तक तथा दक्षिण से उत्तर तक दस-दस रेखाओं को समझना चाहिये। वास्तु-तन्त्र में शिराओं का नाम इस प्रकार प्राप्त होता है—

शान्ता, यशोवती, कान्ता, विशाला, प्राणवाहिनी, सती, सुमना, नन्दा, सुभद्रा, तथा सुरथा – ये पूर्व-पश्चिम शिरायें हैं। उत्तर-दक्षिण में स्थित शिराओं के नाम इस प्रकार हैं—हिरण्या, सुव्रता, लक्ष्मी, विभूति, विमला, प्रिया, जया, ज्वाला, विशोका तथा इन्द्रा। इक्यासी पद वास्तु में ये शिरायें कही गयी हैं ॥३१७-३१९॥

श्रिया, यशोवती, कान्ता, सुप्रिया, परा, शिवा, सुशोभा, संधिनी तथा इन्द्रा नौ शिरायें कही गई हैं ॥३२०॥

ये शिरायें पूर्व से पश्चिम तक चौसठ पद-वास्तु में स्थित रहती हैं। धन्या, धरा, विशाला स्थिरा, रूपा, गदा, स्पृशा, विभवा तथा प्रभवा, उत्तर से दक्षिण तक स्थित शिरायें कही गयी हैं ॥३२१॥

वराह ने इस प्रकार कहा है—

सुख चाहने वाले गृहस्वामी को गृह के मध्य में स्थित ब्रह्मा की प्रयत्न-पूर्वक रक्षा करनी चाहिये। उनके ऊपर जूठा आदि को रखने से गृह-स्वामी को कष्ट होता है ॥३२२॥

यदि वास्तु-पुरुष दाहिनी भुजा से हीन हो तो धन का नाश तथा स्त्री-दोष होता है। बायीं भुजा से हीन हो तो धन तथा अन्न का नाश, सिर-हीन हो तो धनादि सभी गुणों का नाश हो जाता है ॥३२३॥

वास्तु-पुरुष के यदि चरणों में दोष हो तो स्त्री-दोष, पुत्र की मृत्यु तथा दासता होती है। यदि वास्तु-पुरुष के सभी अंग पूर्ण हों तो उस गृह में निवास करने वाले को सम्मान तथा धन से युक्त सुख मिलता है ॥३२४॥

गृह, नगर और ग्राम सभी स्थानों पर इसी प्रकार देवता प्रतिष्ठित किये जाते हैं। उन स्थानों पर विप्रादि जातियों को अपने अनुरूप स्थानों पर निवास करना चाहिये ॥३२५॥

ब्राह्मण आदि वर्णों को अपने क्रम के अनुसार उत्तर आदि दिशाओं में अपना आवास बनवाना चाहिये। गृह इस प्रकार बनवायें जाँय जिससे आँगन में प्रवेश करते समय वे गृह के दक्षिण ओर पड़े ॥३२६॥

॥ अथ द्वार निर्णयः ॥

माण्डव्य के मतानुसार—

गृह के नौ भाग कर पाँच भाग दाहिनी ओर तथा तीन भाग बायीं ओर छोड़ कर शेष भाग में द्वार बनवाना चाहिये ॥३२७॥

विश्वकर्मा के मतानुसार—

देव-गृह, विहार (बौद्ध-मन्दिर), प्रजा [? प्रपा = पौशाला] में, मण्डप, में, प्रतोली (प्रवेश-द्वार) तथा यज्ञ-स्थल में मध्य में द्वार का निर्माण करना चाहिये ॥३२८॥

इन स्थानों में गृह के अन्तर्गत ब्रह्मा का वेध नहीं होता, ऐसा कहा गया है॥

एक ही दीवाल पर जो गृहस्वामी दो गृह बनवाता है, उस गृह से

उसका विनाश होता है। वह गृह अपने गृहस्वामी के लिये यम के तुल्य मृत्युकारक होता है ॥३२९॥

वसिष्ठ संहिता में ३२ द्वार तथा उनमें से प्रत्येक का फल कहा गया है। जैसे—

पूर्व दिशा के (शिखी, पर्जन्यादि पर स्थित) द्वार के फल इस प्रकार हैं—दुःख, शोक, धन की प्राप्ति, राजा से सत्कार-प्राप्ति, अत्यधिक धन, स्त्रियों (लड़कियों) का जन्म तथा पुत्रत्व की हानि ॥३३०॥

दक्षिण द्वार (अनिल पूषा आदि पर स्थित) के फल इस प्रकार कहे गये हैं—मृत्यु, बन्धन, भय, पुत्र-प्राप्ति, धन की प्राप्ति, यश, लाभ, चोरी का भय तथा रोग-भय ॥३३१॥

(पिता, दौवारिक आदि पर स्थित) पश्चिम-द्वार के फल इस प्रकार हैं—शत्रुओं की वृद्धि, पुत्र की हानि, लक्ष्मी-प्राप्ति, धन की प्राप्ति, सौभाग्य, अन्न-लाभ, दुःख तथा शोक ॥३३२॥

उत्तर दिशा के (पाप-यक्ष्मा, रोग आदि पर स्थित) द्वार के फलों का वर्णन इस प्रकार किया गया है—निर्धनता, स्त्री की दुश्शीलता, हानि, सम्पत्ति से प्रेम, सुख-प्राप्ति, शत्रुओं से बाधा तथा दुःख ॥३३३॥

द्वार की ऊँचाई द्वार की चौड़ाई की दुगुनी रखनी चाहिये। द्वार विषम आयताकार नहीं होना चाहिये। पश्चिम तथा दक्षिश दिशा का द्वार सुख देने वाला होता है ॥३३४॥

वराह संहिता के अनुसार—

इक्यासी पद वास्तु में नव-गुण से तथा चौसठ पद वास्तु में अष्ट-गुणित सूत्र से विभक्त होकर जो अनल, पर्जन्य आदि देवों के ३२ द्वार बने हैं उनका फल इस प्रकार प्रदर्शित किया जा रहा है ॥३३५॥

श्लोक में आये 'चतुः षष्टौ' इसका अर्थ है ६४ पद का। ८१ पद में नौ गुणों (९×९) से तथा ६४ पद में आठ गुणों से—(८×८) यह अर्थ है।

पूर्व के द्वार ईशान कोण से, दक्षिण के द्वार आग्नेय कोण से समझना चाहिये। नैऋर्त्य कोण से पश्चिम के द्वार तथा वायव्य कोण से उत्तर दिशा के द्वार जानना चाहिये।

पूर्व दिशा के द्वारों के फल वराह के अनुसार इस प्रकार है—शिखी के ऊपर द्वार हो तो अग्नि-भय, पर्जन्य-द्वार से कन्याओं का जन्म, जयन्त के ऊपर द्वार हो तो अत्यधिक धन, इन्द्र-द्वार से राजा की प्रसन्नता, सूर्य-द्वार से क्रोध-भाव, सत्य-द्वार से सत्य-भाषण, भृश-द्वार से क्रूरता तथा अन्तरिक्ष-द्वार से चोरी ।।३३६।।

दक्षिण-द्वार के फल वराह ने इस प्रकार कहा है—अनिल-द्वार से पुत्र कम हों, पूषा-द्वार से दास-भाव, वितथ-द्वार से नीचता, बृहत्क्षत-द्वार से भोजन, पान तथा पुत्रों की वृद्धि, यम-द्वार से रौद्र भाव, गन्धर्व-द्वार से कृतघ्नता, भृङ्ग-द्वार से निर्धनता तथा मृग-द्वार से पुत्र-बल की हानि ।।३३७।।

पश्चिम द्वार से ये फल प्राप्त होते हैं—पिता के ऊपर द्वार हो तो पुत्रों की पीड़ा, दौवारिक-द्वार से शत्रु-वृद्धि, सुग्रीव-द्वार से पुत्र एवं धन का लाभ, कुसुम-दन्त द्वार से पुत्र और धन की प्राप्ति, वारुण-द्वार से धन-सम्पत्ति, असुर-द्वार से राजभय, शोष-द्वार से धन-नाश, तथा उत्तर द्वार के फल इस प्रकार हैं—पाप-यक्ष्मा द्वार से रोग, रोग-द्वार से मृत्यु और बन्धन, सर्प-द्वार से शत्रु-वृद्धि, मुख्य-द्वार से पुत्र तथा धन का लाभ, भल्लाट-द्वार से समस्त-गुण तथा सम्पत्ति), सोम-द्वार से पुत्र तथा धन की प्राप्ति, भुजग-द्वार से पुत्र से वैर, अदिति-द्वार से स्त्री-दोष तथा दिति-द्वार से निर्धनता ।।३३८।।

दीपिका के अनुसार—

पूर्व आदि दिशाओं में कृत्तिका आदि सात-सात नक्षत्र कहे गये हैं। जिस दिशा में जिसका नक्षत्र हो उस दिशा में जिसका नक्षत्र हो उस दिशा में उसका गृह शुभ होता है ।।३३९।।

द्वार-निर्माण बायें से दाहिनी ओर नौ भागों में करना चाहिये। तीसरे, चौथे में पूर्व दिशा में, चौथे में दक्षिण में, चौथे, पाँचवें में पश्चिम में तथा पाँचवे, तीसरे एवं चौथे में उत्तर में करना चाहिये ॥३४०॥

ब्राह्मणों को ८१ पद वास्तु में गृह-निर्माण करना चाहिये। अन्य वर्ण वालों को ६४ पद वास्तु का प्रयोग करना चाहिये। खेट, नगर तथा ग्राम आदि बस्तियों के लिये १०० पद-वास्तु का प्रयोग करना चाहिये। जैसा कि विश्वकर्मा ने कहा है—

राज-गृह, चारों वर्णों के गृह, भवन तथा शक्रस्थान को ८१ पद द्वारा ही नापना चाहिये ॥३४१॥

नगर, ग्राम, खेट, राजाओं के शिविर का मापन स्थपति को १०० पद-वास्तु द्वारा चाहिये ॥३४२॥

अन्य स्थलों पर ६४ पद द्वारा मापन का स्मरण किया गया किन्तु यह नहीं बताया गया कि प्रत्येक पूर्वादि दिशाओं में ८-८ द्वार होंगे। ८१ पद वास्तु में नवाँ पद अतिरिक्त होता है। १०० पद वास्तु में नवाँ तथा दसवाँ, दो पद अतिरिक्त होते हैं। यहाँ क्या निर्णय किया जाय ? यदि ऐसा हो तो यहाँ कहा गया है। पहले ही वास्तु-देवताओं का विभाग कर अनल आदि देबताओं के पद में द्वार बनाने का निरूपण किया जा चुका है। और द्वार है ऐसा कहे जाने पर उस विषय में विचार नहीं करना चाहिये। दभीति के अनुसार द्वार निश्चित स्थान पर होना चाहिये। जैसा कि पद-विभाग करके द्वार के फल को गर्ग-संहिता में कहा गया है—

पूर्व आदि दिशाओं के क्रम से शिखी पर द्वार को भय रहित कहना चाहिये। पर्जन्य पर द्वार प्रभूत धन देने वाला, जयन्त पर बहुत धन की प्राप्ति, इन्द्र पर राजा का प्रेम, सूर्य पर क्रोध-भाव, अन्तरिक्ष पर सदा चोरों से भेंट, वायु पर द्वार होने से पुत्र-नाश पूषा पर द्वार होने से दासता, वितथ पर द्वार होने से नीचता, गृह (बृहत्क्षत या गृहक्षत) पर सन्तान-प्राप्ति, यम पर द्वार होने से क्षुद्र कर्म करने वाला, गन्धर्व पर पुण्य का नाश,

पिता पर कम आयु तथा धन हीनता, दौवारिक पर अत्यधिक व्यय, सुग्रीव पर पुत्र नाश, पुष्प दन्त पर वृद्धि, वरुण पर क्रोध का पात्र बनाना, असुर पर राजा से भय, शोष पर द्वार होने से नित्य आरोग्य, पाप पर द्वार होने से पाप का संग्रह, रोग पर द्वार होने से नित्य रोग द्वारा कष्ट, सर्प पर शत्रुभय, मुख्य पर द्वार होने से धन तथा पुत्रोत्पत्ति, भल्लाट पर द्वार होने से निर्मल यश, सोम पर धर्म-शीलता, सर्प पर अत्यन्त शत्रुता, अदिति पर द्वार होने से कन्याओं में दुश्शीलता, तथा दिति पर द्वार होने से धन का नाश होता है। एक-एक पद पर बनाया गया द्वार अपना-अपना पूर्वोक्त फल देता है। यदि द्वार दो पदों पर स्थित हो तो मिश्रित-फल देता है ॥३४३-३५०॥

॥ अथ द्वारस्य वेधफलम् ॥

वराह संहिता में कहा गया है—

गृह का द्वार यदि मार्ग, वृक्ष, दूसरे के गृह का कोण, स्तम्भ, कूप, जल निकलने का रास्ता आदि से विद्ध होता है तो द्वार अशुभ होता है। किन्तु यदि उपर्युक्त तत्त्व द्वार की ऊँचाई की दुगुनी भूमि छोड़ कर हों तो दोष नहीं होता ॥३५१॥

'भ्रम' का अर्थ जल-निकास है। 'विद्धं' शब्द का अर्थ है—सामने स्थित होना। यहाँ उच्छ्राय पद से द्वार की ऊँचाई ग्रहण करनी चाहिये। जैसा कि गर्ग ने कहा है—

द्वार के ऊँचाई की दुगुनी भूमि छोड़ कर उसके बाहर स्थित (मार्ग, वृक्ष आदि) से दोष नहीं होता ॥३५२॥

मार्ग से विद्ध द्वार से गृहस्वामी का नाश, वृक्ष से विद्ध होने पर बालकों में दोष, पङ्क से विद्ध होने पर शोक, जल-निकास से विद्ध होने पर व्यय, कूप से विद्ध होने पर मिरगी का रोग, देवता से विद्ध होने पर विनाश, स्तम्भ से विद्ध होने पर स्त्रियों की दुश्शीलता तथा ब्रह्मा के सम्मुख होने पर कुल का नाश होता है ॥३५३-३५४॥

कीचड़ हो सामने जिसके वह पंकद्वार है। इस द्वार के सम्मुख सदैव कीचड़ रहता है। देवता का अर्थ है, देवता की मूर्ति। नाश शब्द का तात्पर्य गृहस्वामी के नाश से है। ब्रह्मवेध से कुल का नाश होता है—इस कथन से सन्देह उत्पन्न होता है। यह ब्रह्म क्या है? क्या वास्तुमण्डल में जिस ब्रह्मा की स्थापना की गई है उससे वेध होता है? अथवा, गृह के बाहर ब्रह्मा की प्रतिमा से वेध होता है? इसका ज्ञान स्पष्ट रूप से नहीं होता। इस पर विद्वान् कहते हैं कि वेध चाहे जिससे हो, इसमें कुछ विशेष नहीं है। दोनों प्रकार के ब्रह्मा से वेध होने पर अशुभ फल की प्राप्ति होती है। इसी मत को यहाँ ग्रहण किया गया है। जैसा कि विश्वकर्मा ने कहा है—

गृह के मध्य में द्वार बनवाने से धन तथा अन्न की हानि होती है॥३५५॥

भारद्वाज का भी मत है—

शिरा, मर्म, वंश नाल का मध्य तथा गृह के मध्य को छोड़ कर द्वार स्थापित करना चाहिये॥३५६॥

जहाँ पश्चम द्वार का शुभ फल कहा गया है वहीं विशेष विधान होने के कारण इस त्याग का भी ध्यान रखना चाहिये—यह अर्थ है।

पुनः वराह के अनुसार--

जिस गृह का द्वार बिना खोले ही खुल जाय, उसमें निवास करने वाले को उन्माद, अपने आप द्वार यदि बन्द हो जाय तो कुल का नाश, द्वार का मान जितना कहा गया हो उससे अधिक होने पर राजा से भय, कम-प्रमाण होने पर डाकुओं-चोरों से भय तथा अनिष्ट होता है॥३५७॥

यदि घर के एक द्वार के ऊपर दूसरे खण्ड का द्वार बने तो उससे शुभ नहीं होता बल्कि संकट ही उत्पन्न होता है। मुरज की आकृति वाला द्वार भूख का भय उत्पन्न करता है। कुबड़ा द्वार कुल का नाश करता है।

द्वार पर यदि अत्यधिक भार पड़ रहा हो तो द्वार गृहस्वामी के लिये पीड़ादायक होता है। भीतर की ओर झुका हुआ द्वार गृहस्वामी के अभाव का कारण बनता है। बाहर की ओर झुका हुआ द्वार गृहस्वामी को प्रवासी बनाता है। यदि द्वार की दिशा सही न हो गृहस्वामी को दस्युओं से पीडा देता है ।।३५८-३५९।।

'आध्यात' शब्द का अर्थ है—मध्य में चौड़ा, मुरज (मृदंग) की आकृति वाला। 'कुब्ज' शब्द का अर्थ स्पष्ट नहीं है। अतिपीडित का अर्थ है उदुम्बर (चौखट के ऊपर की लकड़ी) से बहुत अधिक दबा हुआ।

मुख्य द्वार की सजावट जिस प्रकार की गई हो उस प्रकार अन्य द्वारों की सजावट नहीं करनी चाहिये। मुख्य द्वार की सज्जा कलश, फल, पत्र तथा युवतियों आदि के द्वारा होनी चाहिये ।।३६०।।

मूल द्वार का अर्थ है मुख्य द्वार उसके रूप, सौन्दर्य को जैसा रखे वैसा अन्य द्वारों का नहीं रखना चाहिये। उस मुख्य द्वार को घट आदि के द्वारा सजाना चाहिये। द्वार पर (सजावट के लिये) जिनका चयन करे वे हैं—घट अर्थात् कलश, फल अर्थात् श्रीफल (बेल)। पत्र शब्द से यह ज्ञात होता है कि अन्य कुछ नहीं ग्रहण किया जाय, केवल पत्ते का ही अर्थ ग्रहण किया जाना चाहिये। प्रमदा शब्द का अर्थ है उसके (स्त्री) समान कठपुतली कहीं-कहीं 'प्रमथ' पाठ भी मिलता है। प्रमथ का अर्थ नन्द आदि गण है। आदि शब्द से सिंह, हंस आदि का ग्रहण करना चाहिये।

पुर, भवन और ग्रामों के जो कोने हैं उनमें निवास करने वाले को दोष होता है। किन्तु उन कोणों में श्वपच (चाण्डाल आदि), अन्त्यज (चमार) आदि छोटी जातियां निवास करे तो उनकी उन्नति होती है ।।३६१।।

कोनों में चरकी आदि राक्षसियों का स्थान है—यह अर्थ है। श्वपच का अर्थ चाण्डाल होता है। वास्तुशास्त्र में कहा गया है—

गृहादि के पीछे तथा बगल में यदि वेध हो तो बुद्धिमान मनुष्य को

चिन्ता नहीं करनी चाहिये। प्रासद या गृह में सामने पड़ने वाले वेध का निर्देश शास्त्रों में प्राप्त होता है ॥३६२॥

जिनके (जैनियों के देवता) के पीठ से रुद्र और सूर्य के साम्मुख्य से वासुदेव के बायें भाग तथा ब्रह्मा के दाहिने भाग से बचना चाहिये। अर्थात् गृह के सामने उपर्युक्त वस्तुयें नहीं होनी चाहिये ॥३६३॥

[प्रथम पंक्ति का भाव स्पष्ट नहीं है]। यदि गृह उस प्रकार न हो तो गृहस्वामी के लिये वह गृह क्षयकारक होता है।

नीचे के तल के गृह के बराबर ऊपर के तल में गृह नहीं बनवाना चाहिये। इससे समवेध होता है तथा समस्त कुल का नाश हो जाता है (अर्थात् ऊपर की मंजिल के गृह नीचे की मंजिल के गृह से कम होना चाहिये ॥३६५॥

निचले तल के द्वार के ठीक ऊपर (दूसरे तल में) द्वार नहीं बनवाना चाहिये, तथा एक द्वार के ठीक सामने दूसरा द्वार नहीं होना चाहिये। इसका विपरीत न ीं करना चाहिये। (अर्थात् उपर्युक्त नियम के विपरीत करना चाहिये) अन्यथा ऐसा करने से गृह सुखकारक नहीं रहता है ॥३६६॥

बाहरी द्वार एक दूसरे के सामने नहीं बनवाना चाहिये। बाहरी द्वार गृह के द्वार के सामने नहीं होना चाहिये ॥३६७॥

ऐसा समराङ्गणसूत्रधार में कहा गया है।

गृह तथा प्रासाद की छाया यदि कूयें के मध्य में पड़ती है तो वह गृह छायाविद्ध होता है। उस गृह में नहीं रहना चाहिये ॥३६८॥

प्रथम और अन्तिम प्रहर को छोड़ कर दूसरे तथा तीसरे प्रहर में यदि वृक्ष की छाया गृह पर पड़ती है वह सदा दुःख देने वाली होती है ॥३६९।

॥ अथ गृहश्रीवृद्धिक्रमः ॥

विश्वकर्मा के अनुसार—

जहाँ न दोष हों न ही वेध आदि हों, जहाँ सब कुछ नया हो, जहाँ द्वार अधिक न हों, वहाँ (उस गृह में) धान्य का संग्रह होता है ॥३७०॥

जहाँ देवता पूजे जाते हैं तथा जहाँ आदर से उन्हें देखा जाता है, जहाँ प्रेम उत्पन्न होता है, जहाँ सफाई होती है, जहाँ बड़े-छोटे की व्यवस्था सुप्रतिष्ठित होती है, अर्थात् छोटे बड़े के अनुगामी एवं बड़े छोटों के संरक्षक होते हैं, जहाँ [सभी को यथोचित दाय भाग प्राप्त होता हो। मूल पाठ की संगति यहाँ नहीं बैठती।]

जहाँ क्रोधी जलते हैं [?], जहाँ रोगियों की परिचर्या होती है जहाँ थके लोग विश्राम पाते हैं, वहीं गृह में लक्ष्मी का निवास होता है ॥३७३॥

इस प्रकार स्मृतियों में तथा पुराणों में और भी लिखा है।

॥ अथ वास्तूपक्रमयोग्यकालः ॥

नारद ने कहा है—

फाल्गुन, वैशाख, माघ, श्रावण, कार्तिक मास गृह निर्माण के लिये सौम्य होते हैं। ये पुत्र आरोग्य तथा धन प्रदान करने वाले मास कहे गये हैं ॥३७४॥

वसिष्ठ के अनुसार—

फाल्गुन, माघ, वैशाख, श्रावण, आश्विन और कार्तिक मास में गृहारम्भ करने से पुत्र, पौत्र तथा धन की प्राप्ति होती है ॥३७५।

उपर्युक्त सौर-मासों, गुरु सांवत्सरिक मासों तथा दर्शमासों [अर्थात् शुक्लपक्ष की प्रतिपदा से कृष्ण पक्ष की अमावस्या तक] में गृह निर्माण का कार्य शुक्ल पक्ष में दिन में ही करना चाहिये, रात्रि में नहीं ॥३७६॥

श्रीपति के अनुसार—

चैत्र में गृह-निर्माण आरम्भ करने पर शोक, वैशाख में धान्य, ज्येष्ठ में मृत्यु, आषाढ़ में पशु की हानि, श्रावण में द्रव्य-वृद्धि, भाद्र में विनाश, आश्विन में युद्ध, कार्तिक में सेवकों की हानि, मार्ग शीर्ष में रथ एवं धन की प्राप्ति, पौष में लक्ष्मी, माघ में अग्नि-भय तथा फाल्गुन में लक्ष्मी की प्राप्ति होती है ।।३७७।।

इन फलों का चैत्रादि मास के अनुसार वास्तुशास्त्र में उपदेश किया गया है, ऐसा मुनि का वचन है ।

आषाढ़, चैत्र, आश्विन, कार्तिक, माघ, ज्येष्ठ, तथा भाद्र-पद में राजाओं का गृह-निर्माण शुभ होता है—ऐसा योगेश्वराचार्य का मत है ।।३७८।।

मत्स्य पुराण के अनुसार—

आषाढ़ मास में गृहारम्भ करने वाले को पशु-लाभ को छोड़ कर उत्तम सेवकों का लाभ होता है । आश्विन मास में प्रारम्भ करने पर पत्नी की मृत्यु, कार्तिक में प्रारम्भ करने पर धन-धान्य की प्राप्ति, माघ में बहुत से लाभ एवं पौष में चोरों का भय होता है ।।३७९।।

यहाँ आषाढ़, कार्तिकादि महीनों का अशुभ फल कहा गया है अतः फल चाहने वाले को अनिष्ट फल की प्राप्ति स्वीकार करके ही गृहारम्भ उपर्युक्त मासों में करना चाहिये अन्यथा इन मासों का त्याग करना चाहिये— ऐसा सारसागर में कहा गया है ।

नारद के अनुसार—

मेष राशि के सूर्य में गृहारम्भ शुभ होता है । वृष राशि के सूर्य में आरम्भ करने से धन की वृद्धि तथा मिथुन के सूर्य में मृत्यु होता है ।।३८०।।

कर्क के सूर्य में गृहारम्भ शुभ, सिंह के सूर्य में सेवकों की वृद्धि, कन्या

के सूर्य में रोग, तुला के सूर्य में सुख तथा वृश्चिक के सूर्य में धन की वृद्धि होती है ।।३८१।।

धनु के सूर्य में अत्यन्त हानि, मकर के सूर्य में धन की प्राप्ति, कुम्भ के सूर्य में रत्न-लाभ तथा मीन के सूर्य में भय होता है ।।३८२।।

यहाँ पर द्वारों की विशिष्ट व्यवस्था कही गई है । श्रीपति ने कहा है—

सूर्य का प्रवेश कर्क, मकर, सिंह तथा कुम्भ में होने पर पूर्व तथा पश्चिम मुख वाले गृह का निर्माण करना चाहिये । सूर्य का प्रवेश तुला, मेष, वृष तथा वृश्चिक में होने पर गृह का मुख (द्वार) दक्षिण या उत्तर दिशा में करना चाहिये ।।३८३।।

यदि कोई दुर्बुद्धि के कारण इससे विपरीत करता है तो उस गृह-स्वामी को रोग, शोक तथा धन की हानि होती है । सूर्य जब मीन, धनु तथा मिथुन में रहे, तो गृह निर्माण नहीं करना चाहिये ।।३८४।।

वर्जित मासों में तथा अनिश्चित दिशाओं में भी गृहारम्भ किया जा सकता है । इनमें घास-फूस के गृहों का निर्माण किया जा सकता है । जैसा कि व्यवहारोच्चय में कहा गया है—

वर्जित समय में भी अनुकूल शुभ दिन गृह का आरम्भ हो सकता है । घास तथा लकड़ी के गृहारम्भ में दोष नहीं होता है ।।३८५।।

महादेव ने इस प्रकार व्याख्या की है कि गृह-निर्माण की इच्छा रखने वाले गृहस्वामी को सूर्य के अनुकूल राशियों में प्रवेश करने पर तथा वैशाख आदि अनुकूल मासों में ही गृह का आरम्भ करना चाहिये अन्यथा गृहस्वामी को अनिष्ट की प्राप्ति होती है । दिशा का विचार किये बिना निर्माण करने पर कुलनाश होता है, अतः अनिश्चित दिशा में गृहारम्भ नहीं करना चाहिये । तृणादि से बने गृह की कल्पना गृह की सुविचारित कोटि में नहीं होती, अतः निषिद्ध मास में भी अनुकूल दिन देखकर तृणमय गृह

का आरम्भ किया जा सकता है। वहाँ मास आदि विषयों के विचार की अपेक्षा नहीं होती है। अतः रवि के अनुकूल प्रवेश वाले मास में जब गृहारम्भ के समय की अनुकूलता हो तभी गृहारम्भ किया जाय ऐसा नहीं है। मत्स्य-पुराण की उक्ति के अनुसार माघ पौष आदि में अनिष्ट फल सुनने पर भी सूर्य के प्रवेश की अनुकूलता देख कर द्वार-स्थापन कर देना चाहिये। यही उचित है। पुनः अनिष्ट तथा इष्ट दोनों एक साथ प्राप्त होने पर अनिष्ट का विचार स्वारसिक प्रवृत्ति होने के कारण नहीं किया गया है।

दूसरे गृहारम्भ के समय शिलान्यास, सूत्र-धारण आदि कार्यों में वैशाख आदि चन्द्रमासों की परिचर्चा की गई है। सौर-मास का विचार द्वार-स्थापना के समय होना चाहिये ऐसा कहा गया है। द्वार-स्थापन के विषय में विधि (नियम) तथा निषेध (वर्जना) सूर्य के राशि-प्रवेश के अनुसार हो ऐसा जग-मोहन में कहा गया है—

सूर्य जब सिंह में हो तो पश्चिम दिशा के द्वार का उत्थान होना चाहिये। वृषभ में सूर्य होने पर उत्तर-द्वार, कुम्भ में सूर्य रहने पर पूर्व-द्वार, वृश्चिक में सूर्य रहने पर दक्षिण-द्वार, मकर में सूर्य रहने पर पश्चिम द्वार, तुला में सूर्य रहने पर उत्तर-द्वार, कर्क में सूर्य रहने पर पूर्व-द्वार तथा मेष में सूर्य रहने पर दक्षिण-द्वार की स्थापना करनी चाहिये। इस प्रकार किया गया गृह-निर्माण सुन्दर तथा सुख की वृद्धि करने वाला होता है ॥३८६-३८७॥

मेष और वृष में यदि सूर्य रहे तो पूर्व-द्वार शुभ नहीं होता। कर्क तथा सिंह में सूर्य रहने पर दक्षिण-द्वार, तुला तथा वृश्चिक में सूर्य रहने पर पश्चिम द्वार, मकर तथा कुम्भ में सूर्य रहने पर उत्तर-द्वार वर्जित होता है ॥३८८-३८९॥

पत्थर, ईंट आदि के गृहों का प्रारम्भ वर्जित मासों में नहीं करना चाहिये किन्तु घास तथा काष्ठ के गृहारम्भ में मास का दोष नहीं होता है ॥३९०॥

वास्तुशास्त्र के अनुसार---

पशु-शाला ज्येष्ठ मास में, अन्न-गृह आश्विन मास में, पीने योग्य जल का गृह तथा धारा गृह (स्नानगृह जहाँ फुहारा लगा हो) चैत्र मास में शुभ होते हैं ।।३६१।।

व्यवहारोच्च के अनुसार—

शुक्ल-पक्ष में गृहारम्भ करने से सुख तथा कृष्ण-पक्ष में चोरों का भय रहता है। पूर्णिमा से अष्टमी तक पूर्व-मुख गृह का त्याग करना चाहिये अर्थात् इसका आरम्भ नहीं करना चाहिये ।।३६२।।

नवमी से चतुर्दशी तक उत्तर-मुख गृह नहीं बनवाना चाहिये। अमावश्या से अष्टमी तक पश्चिम मुख वाले गृह के आरम्भ का त्याग करना चाहिये ।।३६३।।

शुभ तिथियाँ इस प्रकार हैं—

द्वितीया, पञ्चमी, तृतीया, कनिष्ठिका (षष्ठी) सप्तमी, दशमी, द्वादशी, एकादशी, त्रयोदशी तथा पूर्णिमा ।।३६४-३६५।।

प्रतिपदा में गृहारम्भ से दरिद्रता, चतुर्थी में धन की हानि, अष्टमी में उच्चाटन, नवमी में शस्त्रों से प्रहार तथा अमावश्या में गृहारम्भ से राज-भय एवं पत्नी की मृत्यु होती है ।।३६६।।

ऋक्षोच्चय के अनुसार—

चित्रा, शतभिषा, स्वाती, हस्त, पुष्य, पुनर्वसु, रोहिणी, रेवती, मूल, श्रवण, उत्तरा, फाल्गुनी, धनिष्ठा, उत्तराषाढ़, उत्तर भाद्र, अश्विन, मृगशिरा, तथा अनुराधा-इतने नक्षत्र गृहारम्भ के लिये उत्तम कहे गये हैं ।।३६७-३६८।।

इन नक्षत्रों में जो वास्तु-पूजन करता है वह व्यक्ति लक्ष्मी प्राप्त करता है ऐसा पराशर ऋषि का मत है ।।३६९।।

मत्स्य पुराण में इस प्रकार कहा गया है —

व्याघात, शूल, व्यतीपात, अतिगण्ड, विष्कम्भ, गण्ड, परिध तथा वज्र-इन योगों में गृहारम्भ नहीं करना चाहिये। श्वेत, मैत्र, माहेन्द्र, गन्धर्व, भग (अभिजित) रौहिण, वैरोच (वैराज) तथा सावित्र मुहूर्त में गृहारम्भ करना चाहिये ।।४००-४०१।।

व्यतिपात पद से महाव्यतिपात और वैधृत का ग्रहण करना चाहिये, ऐसा सूर्य-सिद्धान्त में कहा गया है। तीन व्यतिपातों का निषेध सभी स्थानों पर किया गया है। इनका व्यवहार नहीं होता है। इनसे भय तथा विनाश की प्राप्ति होती है। मकर, वृश्चिक तथा कर्क लग्न में मेष, कुम्भ तथा धनु में सूर्य हो तो कार्य में आलस्य (अथवा देरी), कन्या, वृष तथा मिथुन लग्न में निश्चित् रूप मे अर्थ-लाभ तथा कुम्भ, सिंह एवं वृष में ज्योतिषी सिद्ध कहते हैं। कहा जाता है—

गृहारम्भ के समय लग्न में सूर्य हो तो वज्र-पात, चन्द्रमा हो तो कोश (धन) की हानि, मंगल हो तो मृत्यु-भय, शनि हों तो दरिद्रता, गुरु हों तो धर्म-कार्य, शुक्र हों तो पुत्रोत्पत्ति, बुध हों तो शुभ की वृद्धि तथा राहु हो तो अस्त्र की प्रवृति (अस्त्र द्वारा आघात) होती है ।।४०२-४०३।।

श्रीपति के अनुसार—

लग्नस्थ चन्द्र के सम्मुख स्थित न रहने पर गृहारम्भ नहीं करना चाहिये। उपर्युक्त स्थित में गृह-निर्माण होने पर गृह स्वामी उसमें निवास नहीं कर पाता। चन्द्रमा के पृष्ठ-भाग में स्थित रहने पर गृह में सेंध लगने की सम्भावना रहती है। अतः गृहारम्भ के समय इसका सावधानी से विचार करना चाहिये ।।४०४।।

पुरः स्थित का अर्थ आकाश में स्थित है—ऐसा सार-सागर में कहा गया है। जैसा पूर्व-मुख गृह का आरम्भ करने पर लग्नस्थ चन्द्रमा पूर्व में (सामने) स्थित रहता है। पश्चिम-मुख गृह होने पर गृह के पीछे रहता है। इसी प्रकार दक्षिण, पश्चिम तथा उत्तर में चन्द्रमा के दसवें, सातवें तथा

चौथे स्थान पर स्थित रहने पर चन्द्रमा का साम्मुख्य रहता है। दिशाओं के अनुसार द्वार तथा नक्षत्रों के क्रम से नक्षत्रों आदि के साम्मुख्य की व्यवस्था होती है—ऐसी व्याख्या महादेव ने की है जैसे जिस दिशा में गृह द्वार बनवाना चाहिये। उस दिशा के नक्षत्रों में गृहारम्भ नहीं करना चाहिये। उसी प्रकार दिङ् नक्षत्रों के पीछे रहने पर भी गृहारम्भ नहीं करना चाहिये क्योंकि चन्द्रमा यदि गृह के सम्मुख हों तो गृह कर्त्ता का उस गृह में निवास नहीं होता है। चन्द्रमा यदि पीठ में स्थित हो तो गृह के खोदे जाने का भय रहता है। खन्य शब्द का अर्थ है चोरों द्वारा खोदा गया छोटा द्वार। जैसा कि ब्रह्मशम्भु ने कहा है—

गृहारम्भ के समय यदि चन्द्रमा दाहिने हों हो धन का लाभ, आगे हों तो प्रवास, बायें हो तो शत्रुभय तथा पीछे हों तो चोरों से भय होता है ।।४०५।।

सूर्य का फल भी उसी प्रकार, बल्कि उससे अधिक कहा गया है। विपरीत क्रम से फल इस प्रकार है—धन का नाश, मृत्यु, रोग तथा अविनाश ।।४०६।।

तत्पश्चात् ईसान आदि क्रम से दिशाओं में स्थित सूर्य का फल गृह के पीछे रहने पर धन-नाश, आदि होता है। चन्द्रमा यदि गृह के पृष्ठ में तो—

सप्तशलाका चक्र में कृतिका से आरम्भ कर नक्षत्रों को रखना चाहिये। गृह का नक्षत्र और चन्द्रमा का नक्षत्र यदि बायें भाग तथा दाहिने भाग में पड़े तो शुभ तथा शान्तिकारक कहे गये हैं ।।४०७।।

गृह-कर्ता यदि अपना कल्याण चाहे तो चन्द्रमा का नक्षत्र यदि गृह के अग्र भाग या पृष्ठ भाग में पड़ता हो तो गृहारम्भ न करें। क्योंकि चन्द्रमा का नक्षत्र गृह के आगे एवं पीछे शुभ नहीं होता है ।।४०८।।

गृह के क्षेत्रफल के द्वारा जो नक्षत्र उस सप्त-शलाका क्रम से अग्र भाग या पृष्ठ भाग में होता है वह अनिष्ट फल प्रदान करता है। दूसरे स्थान

पर होने पर शुभ फल प्रदान करता है, ऐसा कुछ विद्वान् कहते हैं। व्यवहार तत्त्व में कहा गया है—

ध्वज में, मेष में तथा अश्विनी नक्षत्र में गृह को प्राकारमुख (पूर्वमुख) बनवाना चाहिये। अनुराधा में उत्तर-मुख तथा दक्षिण-मुख गृह का निर्माण करना चाहिये। सिंह में दक्षिण, मृगराशि में पूर्व, अनुराधा, मेष, अश्विनी तथा मघा नक्षत्र में पूर्वमुख गृह बनवाना चाहिये ।।४०६।।

सूर्य के वृष में, वाजमित्र (अश्विनी एवं मघा) में, दोनों अश्विनी में, हस्त, मेष, मूल एवं मघा से पाँचवें में, उससे नीचे अनुराधा से छठें में रहने पर अथवा कृत्तिका से चौथे में रहने पर गृहारम्भ करने से अनिष्ट होता है ।।४१०।।

श्रीपति के अनुसार—

भवन के लग्न में द्विस्वभाव राशियाँ (मिथुन, कन्या, धनु, मीन) हो अथवा स्थिर राशियाँ हों, सौम्य ग्रहों (चन्द्रमा, बुध, बृहस्पति एवं शुक्र) से युक्त तथा उनके द्वारा देखे जाने पर तथा दसवें भाव में स्थित सौम्य नक्षत्रादिकों के द्वारा देखे जाने पर गृह का निर्माण करना चाहिये। ऐसा विद्वानों ने कहा है ।।४११।

लग्न से शुद्ध-केन्द्र, आठवें स्थान में स्थिर नक्षत्रों के उदय होने पर, तीसरे भाव में सौम्य वर्ग का सन्निवेश होने पर गृहारम्भ करना चाहिये। ऐसा विद्वानों ने कहा है ।।४१२।।

लग्न में चर राशियों के उदित होने पर, पाप ग्रह (क्षीण चन्द्रमा, सूर्य, राहु, केतु, मंगल, पाप ग्रहों से प्रभावित बुध) तीसरे तथा छठें स्थान पर हों तथा शुभग्रह (पूर्ण चन्द्र, बृहस्पति एवं शुक्र) त्रिकोण के केन्द्र या अष्टम भाव में स्थित हों तब गृह-निर्माण प्रारम्भ करना चाहिये। ऐसा विद्वानों का मत है ।।४१३।।

(गृहस्वामी, गृहिणी, उनके सुख तथा धन के स्वामी क्रमशः सूर्य, चन्द्रमा, गुरु तथा शुक्र कहे गये हैं।) गृहारम्भ के समय यदि सूर्य दुर्बल हों

तो गृहिणी, शुक्र दुर्बल हों तो धन तथा गुरु दुर्बल हों तो सुख नष्ट हो जाते हैं ।।४१४।।

गृहारम्भ मे उदय के समय गुरु यदि नीच स्थिति में हो बुध यदि अस्त हो रहा हो, शनि तीसरे भाव में हो, सूर्य छठें भाव मे हो, शुक्र चौथे भाव में हो तो उस समय गृहारम्भ करने से वह गृह १०० साल तक रहता है ।।४१५।।

लग्न में शुक्र हो, पाँचवें में गुरु हो, छठें मे मंगल हो, तीसरे में सूर्य हो, उस समय यदि गृहारम्भ किया जाय तो वह गृह २०० वर्षों तक रहता है ।। ४१६।।

जब दसवें भाव में चन्द्रमा तथा चौथे में गुरु हो, मंगल तथा शनि ग्यारहवें स्थान पर हो, उस समय जिस भवन का आरम्भ होता है वह ८० वर्ष तक स्थित रहता है ।।४१७।।

यदि गृहारम्भ के लग्न में शुक्र अपनी उच्च राशि (मीन राशि) में हों, अथवा गुरु चौथे में हो, अथवा शनि उच्च राशि (तुला) के हो एवं एकादश भाव में हो तो वह गृह चिरकाल तक लक्ष्मी से युक्त रहता है ।।४१८।।

यदि लग्न में चन्द्रमा अपने नक्षत्र में हो, केन्द्र में गुरु हो, सूर्य अपने उच्च अंश में स्थित नक्षत्रों के साथ हो तो वह गृह बहुत समय तक लक्ष्मी से युक्त रहता है ।।४१९।।

पर भाग में स्थित इनमें से एक भी दशम भाव में हों तथा यदि वर्णपति दुर्बल हो तो गृह एक वर्ष के अन्दर दूसरे के हाथ में चला जाता है ।।४२०।।

वृद्ध वसिष्ठ के अनुसार—

पुष्य तीनों उत्तरा (उत्तर फाल्गुनी, उत्तराषाढ़, उत्तर भाद्र) श्लेषा, मृगशिर, श्रवण,, रोहिणी तथा पूर्वाषाढ़—इन नौ नक्षत्रों में किसी पर

बृहस्पति हों तथा गुरुवार हो तो गृहारम्भ करने से गृह लक्ष्मी-युक्त रहता है ।।४२१।।

विशाखा, चित्रा, शतभिषा, आर्द्रा एवं पुनर्वसु—इन पाँचों नक्षत्रों में से किसी पर शुक्र हो और शुक्रवार हो तो गृह का आरम्भ करने पर गृह स्वामी के धन-धान्य की वृद्धि होती है ।।४२२।।

हस्त, उत्तरा-फाल्गुनी चित्रा, अश्विनी, रोहिणी, मृगशिरा—इन नक्षत्रों में किसी पर बुध बैठा हो तथा बुध का दिन (बुधवार) हो तो गृहारम्भ करने पर धन, पुत्र तथा सुख प्राप्त होता है।

मघा, मूल, पुष्य, पूर्वा फाल्गुनी, हस्त, तथा रेवती-इन नक्षत्रों में किसी एक पर मंगल बैठा हो और वह नक्षत्र मंगलवार के दिन पड़े तो गृहारम्भ करने से गृह अग्नि से जल जाता है ।।४२३।।

सूर्य अथवा चन्द्रमा यदि अग्नि नक्षत्रों में स्थित हों, उस समय बना हुआ गृह शीघ्र ही अग्नि से जल जाता है ।।४२४।।

पूर्व-भाद्रपद, उत्तर भाद्रपद, भरणी, अनुराधा, ज्येष्ठा तथा स्वाती-इन नक्षत्रों में से किसी एक पर यदि शनि की स्थिति हो तथा शनिवार हो तो उस दिन गृहारम्भ करने से गृह यक्ष तथा राक्षसों से बाधित होता है ।।४२५।।

नारद के अनुसार—

मूल, रेवती, कृत्तिका, आषाढ़, पूर्वाफाल्गुनी, हस्त तथा मघा—इन सात नक्षत्रों में किसी पर यदि मङ्गल हो तो उस समय गृहारम्भ [अनिष्ट-कारी होता है।] ।।४२६-४२७।।

श्रवण, आषाढ़, रोहिणी तथा तीनों उत्तराओं में किसी एक पर यदि गुरु हो तथा गुरुवार हो उस दिन गृहारम्भ करने से गृह-स्वामी को राजयोग की प्राप्ति होती है। उस गृह में उत्पन्न पुत्र को निश्चय ही राज्य की प्राप्ति होती है ।।४२८।।

अश्विनी, शतभिषा, विशाखा, आर्द्रा, चित्रा तथा धनिष्ठा नक्षत्रों में किसी एक पर शुक्र हो तथा शुक्रवार हो तो नाटकशाला नामक देवताकार गृह का आरम्भ शुभ होता है। उस गृह में उत्पन्न जातक कुबेर के सदृश धन सम्पन्न होता है ।।४३०।।

ज्येष्ठा, अनुराधा, भरणी, स्वाती, पूर्वाभाद्र, तथा धनिष्ठा नक्षत्रों में किसी पर शनि स्थित हो तो धन-धान्यादि से युक्त होने पर भी वह गृह कूरण नाम का होता है। उस गृह में पुत्र उत्पन्न होने पर यक्ष तथा राक्षसों द्वारा गृहीत होता है ।।४३१-४३२।।

वसिष्ठ के अनुसार—

गृहारम्भ के समय यदि लग्न में गुरु, शुक्र, या बुध स्थित हों अथवा अपने वर्ग में हां, तो उस समय निर्मित गृह धन, धान्य तथा सुख देने वाला होता है ।।४३३।।

गुरु, शुक्र या बुध उच्चस्थ हों, लग्न में हों, या अपने वर्ग में हों, तो उस समय गृहारम्भ करने से गृह सदैव सभी सम्पत्तियों को प्रदान करते हैं ।।४३४।।

जहाँ ग्यारहवें भाव में बुध चन्द्र अथवा गुरु हों, नीच राशि में शत्रु न हों, उस समय गृहारम्भ प्रशस्त होता है ।।४३५।।

त्रिकोण के केन्द्र में शुभ ग्रह उच्च हों तथा पाप-ग्रह नीच स्थिति में न हों तो उस समय गृहारम्भ करने से गृह अत्यन्त लाभ प्रदान करता है ।।४३६।।

यदि गृह निर्माण के लग्न में शुभ ग्रह दो या तीन हों तो वह गृह बहुत से बच्चे, पत्नी, पुत्र तथा धन प्रदान करता है ।।४३७।।

सूर्य स्थिर-राशियों में रहे अथवा चर-राशियों में रहे, इनमें गृहारम्भ सदा करना चाहिये किन्तु दो स्वभाव वाली राशियों में मिथुन, कन्या, धनु, मीन) गृहारम्भ नहीं करना चाहिये ।।४३८।।

## ।। अथ शङ्कुस्थापनम् ।।

**नारद के मतानुसार—**

गृह के मध्य में गृह की चौड़ाई के मध्य में वास्तु-पुरुष की नाभि है, उससे तीन अङ्गुल हट कर एक हाथ की गहराई में वास्तु के गर्भ में शङ्कु-स्थापन करना चाहिये ।।४३९।।

वास्तु-पुरुष के कोख में शङ्कु स्थापन करना चाहिये । इससे पुत्र तथा पौत्र की वृद्धि होती है । यह शङ्कु २४, २३, १६ तथा १२ अङ्गुल की होती है ।।४४०।।

लोप ऋषि के अनुसार उपर्युक्त शङ्कु-प्रमाण क्रमानुसार ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य तथा शूद्र का होता है । शङ्कु सुवर्ण तथा वस्त्र आदि से अलङ्कृत होना चाहिये । वसिष्ठ से अनुसार—

प्रधान गृह को देखकर वहीं शङ्कु स्थापित करना चाहिये । चतुश्शाल आदि गृहों में इसी प्रकार शङ्कु-स्थापन करना चाहिये ।।४४१।।

सभी जातियों का शङ्कु एक बालिश्त का होना चाहिये । शङ्कु को सुगन्धित, पुष्प, वस्त्र, सोना, धूप तथा दीप से अलंकृत करना चाहिये ।।४४२।।

शङ्कु का निर्माण इन लकड़ियों द्वारा होना चाहिये—लाल चन्दन, बेल, आम, कत्था, अर्जुन, बाँस, नीप, कुटज, शाल, नीम, धव, रक्तसार, चन्दन तथा अगरु । इन काष्ठों से बने शङ्कु को तीन भागों में बाँटना चाहिये । प्रथम भाग चोकोर, द्वितीय भाग अष्टकोण तथा तृतीय भाग गोल तथा सीधा होना चाहिये ।।४४३-४४५।।

मृदु, ध्रुव तथा क्षिप्र नक्षत्रों में रिक्तातिथियों (४, ९, १४) को छोड़कर तथा रवि तथा मङ्गल के दिन तथा लग्न में, क्रूर ग्रहों रवि, बुध, राहु को, अष्टम भाव को, कर्ता के अष्टम भाव के नैधन को छोड़कर; शुद्ध स्थिर लग्न तथा अंश में ज्योतिषी की पूजा कर, शुभ दिन तथा अंश में,

बड़े दोषों का परित्याग कर, स्वस्ति-वाचन, बाजों की ध्वनि तथा ब्राह्मणों के आशीर्वचनों के साथ, लग्न के त्रिकोण (९।५), केन्द्र (१।४।६।१०) तथा ३ स्थान पर शुभ ग्रह हों, ३, ६ तथा ११ में पाप ग्रह (मङ्गल, शनि, केतु) हों, जन्म-राशि में ८वीं राशि लग्न हो, अन्तिम चान्द्रमास (फाल्गुन) में शङ्कु की स्थापना करना चाहिये ।।४४६-४४९।।

लल्ल के अनुसार—

जब नक्षत्र अधोमुख हों तो गड्ढा खोदना चाहिये । शिला-न्यास उस समय होना चाहिये जब नक्षत्र ऊर्ध्वमुख हों । नक्षत्रों के त्रियङ्मुख रहने पर द्वार, किवाड़ तथा सवारी का कार्य करना चाहिये । नक्षत्र जब सौम्य तथा स्थिर हों तो गृह में प्रवेश करना चाहिये ।।४५०।।

गर्ग के अनुसार—

जब नक्षत्र अधोमुख हो तो भूमि तथा धन का कार्य करना चाहिये । दीवाल आदि के प्रारम्भ में सौम्य तथा स्थिर नक्षत्र हों तो शुभ फल प्रदान करते है ।।४५१।।

माण्डव्य के मतानुसार—

सूत्र-प्रसार, शङ्कु-स्थापन, शिलान्यास, द्वारोच्छ्रय, तुलाच्छादन[1] तथा स्तम्भ की प्रतिष्ठा नक्षत्र, दिन तथा तिथि देखकर करना चाहिये ।।४५२।।

ज्योतिः प्रकाश के अनुसार—

वुद्धिमान् व्यक्ति को प्रतिदिन सूर्य के अस्त होने में दोष नहीं देखना चाहिये । प्रतिदिन सूर्य के अस्त होने में दोष नहीं होता तथा मैत्र (अनुराधा) में वार्षिक नीच-भाव दोष का कारण नहीं होता है ।।४५३।।

---

१. स्तम्भ के ऊपर लगे काष्ठ को तुला कहते हैं । ( देखिये, पृष्ठ ३२— भार-तुलोपरिस्थत्काष्ठं तत्तुलोपतुलसंज्ञम्' ) ।

बृहत्संहिता के अनुसार—

दक्षिण पूर्व कोंण अर्थात् आग्नेय काण में पूजा करके प्रथम शिला रखनी चाहिये। शेष शिलायें प्रदक्षिण क्रम (आग्नेय, दक्षिण, नैर्ऋत्य, पश्चिम, वायव्य, उत्तर, ईशान तथा पूर्व) से रखनी चाहिये। इसी विधि से स्तम्भ भी उठाना चाहिये ।।४५४।।

कुछ विद्वान् 'उत्तर-पूर्व कोण में' इस प्रकार पाठ करते हैं। किन्तु स्थपति (प्रमुख मिस्त्री) इसी पक्ष को स्वीकार करते हैं अतः दक्षिण-पूर्व कोण का गठ ही उचित है। गर्ग के अनुसार —

शिलान्यास के समय एवं स्तम्भ-उत्थापन के समय प्रत्येक कोण में इन्हें रखना चाहिये—धूप, पुष्प, धृत, और श्वेत मधु, रोली, माँस, मद्य, विविध प्रकार के फल, खीर तथा जल पूर्ण कलश ।।४५५-४५६।।

उचित मुहुर्त आ जाने पर नाना प्रकार के भोग के पदार्थ तथा अनेक प्रकार के फलों का अग्नि में विधिवत् हवन करना चाहिये ।।४५७।।

हवन के पश्चात् सभी गृह के कोनों में विधान पूर्वक पूजा कर स्वस्ति-वाचन के साथ गृहस्वामी को शिलान्यास करना चाहिये ।।४५८।।

वास्तुविद्या की विधि को जानने वाले को स्थिर चित्त हो शिलान्यास करना चाहिये। शिलान्यास का मंत्र इस प्रकार है जैसा पहले मुनियों ने कहा है ।।४५९-४६०।।

हे नन्दा, वशिष्ठ-पुत्री, जया, भृगु की पुत्र पृथिवी, तुम धन तथा जल से प्रजा का कल्याण कीजिये ।।४६१।।

हे पूर्णा, अङ्गिरस ऋषि की पुत्री पृथिवी प्रजा की कामनाओं को कीजिये। हे कल्याणकारिणी, कश्यप ऋषि की पुत्री प्रजा का कल्याण कीजिये ।।४६२।।

सभी प्रकार के बीजों से युक्त, सभी गन्ध तथा औषधियों से ढकी हुई, सुन्दर नियमों वाली देवी काश्यपी, पृथिवी देवी प्रसन्न होइये ।।४६३।।

हे देवी, सम्पत्ति दीजिये। हे भार्गवी गृह पर प्रसन्न होइये। हे निर्दोष, क्षतिहीन, पूर्ण, आङ्गिरस-पुत्री इष्टका, तुम अभीष्ट प्रदान करो तथा गृह निवास करने वालों का प्रिय करो ।।४६४।।

ग्राम के स्वामी, पुर के स्वामी तथा गृह स्वामी को धारण करने वाली ! मनुष्य, पशु, गज, अश्व तथा धन की वृद्धि कीजिये ।।४६५।।

।। अथ वास्तुपूजा ।।

वृहन्नारदीय में कहा गया है --

वास्तु-पूजा की विधि को कहता हूँ जो नवीन गृह के प्रवेश के समय होनी चाहिये। हस्त-प्रमाण की दस रेखा पूर्व तथा दस उत्तर दिशा में खींचना चाहिये ।।४६६।।

गृह के मध्य में चावल के ऊपर इक्यासी पद वास्तु मण्डल बनना चाहिये। इसमें ४५ देवताओं की पूजा होनी चाहिये ।।४६७।।

वास्तु का ज्ञाता वास्तु देवता के मन्त्र से, गन्ध, पुष्प, अक्षतादि से, ओंकार से, अथवा अपने-अपने नाम से वास्तु देवता की पूजा करे ।।४६८।।

वास्तु-देव को वाद्य आदि के साथ श्वेत-वस्त्रों का जोड़ा, धूप, दीप, फल, पूआ तथा बहुत सा नैवेद्य चढ़ाना चाहिये ।।४६९।।

प्रत्येक वास्तु मण्डलस्थ देवता को अलग-अलग पान देना चाहिये। अन्त में पुष्पाञ्जलि देकर वास्तु-पुरुष की प्रार्थना करनी चाहिये ।।४७०।।

सभी शुभ कार्यों में दीप में (?) मण्डप-निर्माण करते समय तथा गृहों में वास्तु-बलि प्रदान करनी चाहिये। इससे रक्षा, विघ्नों की शान्ति तथा सम्पत्ति प्राप्त होती है ।।४७१।।

छः पल या तीन पल सोने की दो भुजाओं वाली तथा तीन नेत्र वाली वास्तु-पुरुष की प्रतिमा बनवाना चाहिये ।।४७२।।

शयन मुद्रा की इस प्रतिमा को लाल वस्त्र से लपेटना चाहिये। वास्तु-मण्डल में वास्तु के ज्ञाता के गन्ध, पुष्प, दूध, दधि तथा अक्षत आदि के सहित चावल तथा तिल के मिश्रण को वास्तु मन्त्र या ब्रह्म मन्त्र का पाठ करते हुये श्वेत कुम्भ के आगे डालना चाहिये ।।४७३-४७४।।

आवाहन आदि सभी सोलह विधियों से (षोडशोपचार विधि) पूजन करनी चाहिये। वाद्य-स्वर के साथ वास्तु पुरुष को नैवेद्य समर्पित करना चाहिये ।।४७५।।

तदनन्तर गृहस्वामी वास्तु-पुरुष को पान प्रदान करे तथा इस प्रकार प्रार्थना करनी चाहिये—हे शैय्या पर लेटे हुये वास्तु-देव आपको प्रणाम ।।४७६।।

आप मेरे गृह को सदा धन तथा धान्य से पूर्ण कीजिये। इस प्रकार प्रार्थना कर तथा यथा—शक्ति पूजा कराने वाले ब्राह्मण को दक्षिणा देकर अपने धन के अनुसार नवग्रह पूजन करना चाहिये। खीर तथा गुड़ से वास्तु होम करना चाहिये ।।४७७-४७८।।

वास्तु-होम चिचिड़ा को पलाश की या कत्थे की लकड़ी से तथा तिल एवं अक्षत से हजार बार या सौ से अधिक बार करना चाहिये ।।४७९-४८०।।

तिलों से व्याहित-मन्त्र से (ॐ भूर्भुवः स्वः आदि से) हवन कर के पश्चात् सावधान यजमान पूर्णाहुति दें। इसके पश्चात् पुनः गन्ध पुष्प आदि से भली-भाँति अलंकृत कर शंखादि घोष, शान्ति पाठ, पञ्चदुर्गा पाठ, श्रीसूक्त, रुद्रसूक्त तथा पुरुष-सूक्त का पाठ करना चाहिये। एवं पञ्चब्रह्मादि-मन्त्रों से नवीनगृह का परिमार्जन करना चाहिये ।।४८१।।

पूजा कराने वाले ब्राह्मणों से आर्शीर्वाद लेकर उन्हें दक्षिणा प्रदान करना चाहिये। पुनः ब्राह्मणों को भोजन कराना चाहिये। तदन्तर बन्धुओं के साथ स्वयं भोजन करना चाहिये ।।४८२।।

हे नृप श्रेष्ठ, इस प्रकार जो विधिवत् गृह-शान्ति करता है, वह मनुष्य आरोग्य, पुत्र, धन, धान्य को प्राप्त करता है ।।४८३।।

जो बिना वास्तु-पूजा किये नवीन-गृह में प्रवेश करता है वह मनुष्य अनेक प्रकार के रोग, दुःख तथा सभी प्रकार के संकट को प्राप्त करता है ।।४८४।।

बिना द्वार के पल्ले वाले, बिना छत के तथा बिना वास्तु-पूजन के गृह में प्रवेश नहीं करना चाहिये। वह गृह विपत्ति का स्थान होता है ।।४८५।।

इक्यासी पद वास्तु-मण्डल का निर्माण, वास्तु मण्डल में देवताओं की प्रतिष्ठा एवं उनका विभाग पहले ही हमने कहा है। इस प्रकार श्री महाराज टोडरमल विरचित टोडरानन्द में वास्तु-सौख्य का भाग पूर्ण हुआ।

।। इति ।।



## ग्रन्थे उद्धृतश्लोकानां सूची

—२१—

# वास्तुसौख्यान्तर्गतानां कतिपयपारिभाषिकशब्दानां व्याख्या

**पृष्ठसंख्या**

**अलिन्दः**

१. अलिन्दशब्देन शालाभित्तेर्बाह्यं या गमनिका दृगाङ्गणं सम्मुखीक्रियते सा ज्ञेयेत्युत्पलः । २६

२. प्रतिशालाख्यमिति महादेवः । २६

३. प्रघाणप्रघणालिन्दा बहिर्द्वारप्रकोष्ठकः इत्यमरः । ३६

४. अलिन्दं पुनः शोभातिशयाधायकमिति । ३६

**उदुम्बरम्**

शाखयोरुपयधः स्थिते काष्ठे उदुम्बरे । ३२

**तुलोपतुला**

भारतुलोपरि यत्काष्ठं तत्तुलोपतुलसंज्ञम् ॥ ३२

**त्रिशालम्**

चतुश्शालस्य कृतिरेकदिग्वर्जितालिन्दवर्जिता त्रिशाल-मित्युत्पलः । ३४

**पदम्**

पदशब्देनैकाशोतितमोंऽशचतुःषष्टितमो वांश इह गृह्यते । ४५

**भ्रमः**

भ्रमो जलनिर्गमः । ४६

# ग्रन्थे उद्धृतानामाचार्याणामनुक्रमणिका

## आचार्याः

अमरः
उत्पलः
कश्यपः, काश्यपः
गर्गः
च्यवनः
दीभितिः
धरणीधरः
नारदः
पराशरः
ब्रह्मा
ब्राह्मशम्भुः, ब्रह्मशम्भुः
भारद्वाजः
भीमपराक्रमः
महादेवः
माण्डव्यः
योगेश्वरः
लोप आर्षयः
वसिष्ठः
वराहमिहिरः
विश्वकर्मा:
बृहस्पतिः
वृद्धगर्गः
वृद्धवसिष्ठः
शक्रः
श्रीपतिः

## वास्तुसौख्ये उद्धृतानां ग्रन्थानां सूची

| ग्रन्थाः | ग्रन्थाः |
|---|---|
| आचारसौख्यम् | राजमार्तण्डः |
| ऋक्षोच्चयः | वराहसंहिता, बृहत्संहिता |
| गर्गसंहिता | वसिष्ठवास्तुः |
| गणितसौख्यम् | वसिष्ठसंहिता |
| गृहपृच्छा | वास्तुशास्त्रम् |
| गृहसौख्यम् | वास्तुतन्त्रम् |
| गृहारम्भसौख्यम् | वास्तुसौख्यम् |
| जगन्मोहनम् | व्यवहारोच्चः |
| ज्योतिषचिन्तामणिः | व्यवहारतत्त्वम् |
| ज्योतिषप्रकाशः | बृहन्नारदीयम् |
| ज्योतिषशास्त्रम् | समराङ्गणसूत्रधारः |
| दीपिका | सारसमुच्चयः |
| पुराणम् | सारसागरः |
| भविष्यपुराणम् | सूर्यसिद्धान्तः |
| भास्करः | स्मृतिः |
| मत्स्यपुराणण् | शिल्पशास्त्रम् |
| रत्नमाल टीका | |

---

## ग्रन्थे प्रस्तुताः ऊहाः

कतिपयोहाः ग्रन्थे यथास्थाने न निर्दिष्टाः तेऽत्र कोष्ठकेषु प्रस्तुताः ।

| प्रकाशिताः पाठाः | ऊहाः |
|---|---|
| १. आस्येव स्वामिनं हन्ति द्रव्यं तु चोदरे। पृ० १६, श्लोक–१०६। | आस्येय स्वामिनं हन्ति[हन्ति] द्रव्यं तु चोदरे। |
| २. अष्टदाममन्त्रः। पृ० १७। | [? अर्घ्यदानमन्त्रः] |
| ३. स्थानं देहि गृहं कर्तुं गृहाणार्घं नमोऽस्मत्तो, पृ० १७, श्लोक–११३, द्वितीयापंक्तिः। | स्थानं देहि गृहं कर्तुं [?गृहाणार्घ्यं नमोऽस्तुते]। |
| ४. स्थानं देहि... गृहाणार्घं नमोऽस्तुते। पृ० १७, श्लोक–११३, चतुर्थी पंक्तिः। | स्थानं देहि.... [? गृहाणार्घ्यं] नमोस्तुते। |
| ५. 'गजाः ये'... 'ध्वजाः ये' पृ० १६, श्लोकाः १३३।१३५। | श्लोकेषु 'गजाये' 'ध्वजाये' 'इत्यपि' पाठो भवितुमर्हति। |
| ६. आयान्न्यूनतरो पक्षो....पृ० २०, श्लोक १४८। | आयान्न्यूनतरो पक्षो [? यक्षो]। |
| ७. विर्वंज्य... पृ० २४, श्लोक १७०। | [? विवर्ज्य]। |
| ८. अस्यार्द्धं नवनवत्यङ्गुलानि पृ० ३१, श्लोकान्तरं (२०६) तृतीये वाक्ये। | अस्यार्द्धं नवनवत्यङ्गुलानि [? चतुर्नवत्यङ्गुलानि]। |
| ९. तदेवापर...फलप्रदम्। पृ० ३८, श्लोक २६०। | श्लोकस्य पाठः एवं भवेत्—[तदेवापरवैर्युक्तं कोणे मध्ये च तद्गृहम्। पुण्डरीकं भवेन्नाम सर्वकामफलप्रदम्]। |
| १०. तत्रैवगृहात् प्रवासः......पृ० ४१, श्लोक २६३। | तत्रैव गृहात् प्रवासः [? प्रवाहः]। |
| ११. देवागारे विहारे च प्रजायां.... पृ० ४६, श्लोक ३२८। | देवागारे विहारे च प्रजायां [? प्रपायां]....। |
| १२. ....तृतीया कनिष्ठिका तथा। | तृतीया कनिष्ठिका[?षष्ठिका]तथा। |